

उभयभाषा कविशेखर श्री मल्लिषेणसूरि कृत—

# भैरव पद्मावती कल्प

काव्य-साहित्य-तीर्थाचार्य, प्राच्य-विद्यावारिधि

श्री० पं० चन्द्रशेखरजी शास्त्री देहली कृत

भाषा टीका सहित

तथा

४६ यन्त्रों, साधनविधि व श्री पद्मावती सहस्रनाम,

पद्मावती कल्प, पद्मावती स्तोत्र, पद्मावती

पद्मावती छन्द और पद्मावती पूजा सहित



प्रकाशकः—

मूलचन्द किसनदास कापड़िया,

मालिक, दिगम्बर जैन पुस्तकालय,

गांधीचौक, कापडिया भवन, सूरत Surat 1.

द्वितीयावृत्ति ] वीर सं० २४९६ [ प्रति १०००

मूल्य-पांच रुपये

# प्रथम आवृत्तिका निवेदन

जैन शास्त्रोंमें मंत्र-शास्त्रों व औषधि-शास्त्रोंकी कमी नहीं है उनमें करीब १२ वीं शताब्दिमें होनेवाले श्री मल्लिषेणसूरि कृत श्री भैरव पद्मावती कल्प, ज्वालमालिनी कल्प, अम्बिका कल्प, चक्रेश्वरी कल्प मंत्र-शास्त्रकी महिमा अपार है, और ये ग्रन्थ आजतक न तो मूल या मूल और टीका सहित प्रकट हुये हैं। क्योंकि ये असाधारण ग्रंथ नहीं हैं अतः ऐसे मंत्र-शास्त्रके ग्रथ प्रकट होनेकी बड़ी आवश्यकता थी और है। और आजतक ऋषिमंडल स्तोत्र, भक्तामर स्तोत्र, यन्त्रमन्त्र सहित व कल्याण मन्दिर स्तोत्र यन्त्र-मन्त्र व साधनविधि सहित प्रकट हो चुके हैं। लेकिन 'भैरव पद्मावती कल्प" जो मन्त्रशास्त्रोंका भण्डार है, अभीतक प्रकट नहीं हुआ था क्योंकि इसका संकलन व हिन्दी टीका करना सहज कार्य नहीं था व जहां यह ग्रन्थ था उनके स्वामी यह देना व छपवाना नहीं चाहते थे।

ऐसी परिस्थितिमें करीब २४ वर्षोंकी बात है जब कि हम सकुटुम्ब शिखरजीकी यात्रा करते हुये देहली आये थे और धर्मपुराकी धर्मशालामें ठहरे थे जिसकी सूचना पाते ही इस ग्रन्थके अन्वेषक व हिन्दी टीकाकार श्री पं० चन्द्रशेखरजी शास्त्री जो काव्यसाहित्य, तीर्थाचार्य, व प्राच्य विद्यावारिधि हैं, हमको मिलनेके लिये आये थे, उन्होंने जैन साहित्यकी चर्चा करते हुए बताया कि जैन मन्त्र शास्त्र अगाध है और हमने यहांके शास्त्र भण्डारसे बड़ी मेहनतसे भैरव पद्मावतीकल्प, ज्वालामालिनी कल्प, अम्बिका कल्प, मन्त्र व्याकरण व बीजकोष प्राप्त करके उनकी प्रेस कोपी की है तथा उसका हिन्दी अनुवाद भी हमने

तैयार किया है। अतः यदि आप इनमेंसे कुछ छपाना चाहे तो हम दे सकते हैं। इससे हमने आपकी ये सब प्रेस कापियां मंगाकर देखीं और इनमेंसे प्रथम "भैरव पद्मावती कल्प" प्रकट करनेकी स्वीकारता दे दी जो उन्होंने ठीक करके पीछेसे वी.पी.से सूरत भेज दी थी।

एक दो साल तो इसे हम नहीं छपा सके फिर इसके छापनेका कार्य प्रारम्भ किया और ४८ पृष्ठ छप चुके तब मालूम हुआ कि मन्त्रशास्त्रके इसके विधानोंमें कहीं कहीं अशुद्ध चीजोंका व कहीं कहीं हिंसक चीजोंका विधान है। अतः हम असमंजसमें पड़ गये कि इसे छापे या नहीं और इस विचारमें उस समय इसका मुद्रण कार्य रोक लिया गया जो १४-१५ वर्षों तक रुका रहा। इस बीचमें कई पंडितोंकी हमने बार बार राय ली तो कईयोने कहा कि इसे नहीं छपाना चाहिये तो कईयोंने कहा कि कापड़ियाजी, इसे अवश्य छपाना चाहिये, और नोट कर देना चाहिये कि मन्त्रशास्त्रोंमें अशुद्ध चीजोंका विधान कहीं कहीं आता ही है। अतः इन्हें साधन करनेवाले विचार करके ही इन विधानोंको करें या न करें।

अतः हमने इस "भैरव पद्मावती कल्प" मन्त्रशास्त्रको ४९ पृष्ठसे पुनः छपाना प्रारम्भ किया और पूर्ण करके यह मंत्रशास्त्र आज प्रकाशमें आ रहा है, जो ४६ यन्त्र सहित है।

श्री० प० चन्द्रशेखरजी शास्त्रीने इसकी विस्तृत प्रस्तावना (विषय सूची व यन्त्र सूचि सहित) लिख भेजी है (जो आगे प्रगट है) उसके लिये हम आपकी इस साहित्य सेवाका बड़ा उपकार मानते हैं। आपने जिस विद्वत्ता व परिश्रमके साथ इसकी प्रस्तावना लिखी है वह विद्वानोंके पढ़ने योग्य है।

इस ग्रंथके साथमें, हमने विचार किया कि पद्मावती सहस्रनाम स्तोत्र, छन्द, पूजा आदि रख दिये जावें तो क्या

ही अच्छा हो, अतः हमने सूरतके जूने मन्दिर, गुजराती मन्दिर व मेवाड़ा मन्दिरोंसे ऐसे हस्तलिखित शास्त्र प्राप्त किये व बम्बईसे हमारी बड़ी बहिन श्रीमति काशीबहिन (उर्फ नन्दकोरबाई) चुन्नीलाल हेमचन्द जरीवालोंकी धर्मपत्नी, उनके पास यही पद्मावती छन्द लिखे हुये थे उसकी कापी कर लाये और सबसे मिलान करके इस ग्रन्थके अन्तमें पद्मावती सहस्रनाम, पद्मावती स्तोत्र, पद्मावती कवच स्तोत्र, पद्मावती पटल स्तोत्र, पद्मावती दण्डक स्तोत्र, पद्मावती स्तुति, पद्मावती छन्द व पद्मावती पूजा व स्तुति भी इस ग्रन्थमें प्रकट किये हैं जो पाठकोंको श्री पद्मावती आराधना व पद्मावती सहस्रनाम आदि पाठ करनेमें बहुत उपयोगी होंगे।

इस मन्त्रशास्त्रमें हमारा विचार था कि श्री पद्मावतीमाताका कोई प्राचीन चित्र रखा जावे तो खोज करने पर एक ऐसा चित्र श्री उमाकान्त प्रेमानन्द शाह एम. ए. बड़ौदा जो कि इस विषयके पी. एच. डी. के अभ्यासी हैं उनसे मिला जो इस ग्रन्थमें प्रकट किया गया है जिसको देखनेसे पाठकोंको मालूम होगा कि दक्षिण प्रांतके जैन मन्दिरोंमें पद्मावतीकी कैसी कैसी अलभ्य मूर्तियां हैं।

हमारा विचार है कि यदि हो सका तो हम ज्वालामालिनी कल्प भी हिन्दी अनुवाद सहित भविष्यमें प्रकट करेंगे।

अन्तमें इस मन्त्र शास्त्रका उद्धार करने करानेवाले महान् विद्वान् पं० चन्द्रशेखरजी शास्त्री देहलीका हम पुनः आभार मानते हैं क्योंकि आपने इसे तैयार न कर दिया होता तो यह मंत्रशास्त्र हिन्दी अनुवाद सहित प्रकट नहीं हो सकता था।

वीर सं० २४७९
ता० २५-१२-५२

निवेदक—
मूलचन्द किसनदास कापड़िया
—प्रकाशक।

# दूसरी आवृत्तिका निवेदन

इस मन्त्रशास्त्रकी प्रथम आवृत्ति खतम हो जाने पर तथा इसकी मांग आती ही रहती है इसलिये इसकी यह दूसरी आवृत्ति प्रकट की जाती है।

प्रथम आवृत्तिमें अशुद्धियां थीं अतः शुद्धिपत्रक रखा गया था लेकिन इसबार सब अशुद्धियां सुधार भी गई हैं तथा ४६ यन्त्र प्रथम आवृत्तिमें अन्तमें अलग दिये गये थे वे भी इसबार श्लोकोंके साथमें ही दिये गये हैं।

प्रथम आवृत्तिमें भैरव पद्मावतीका १ प्राचीन फोटो दिया गया था जब कि इसबार दूसरा प्राचीन फोटो भी दिया गया है।

इसके अनुवादक पं० चन्द्रशेखरजी शास्त्री देहली तो दो वर्ष हुए स्वर्गवासी हो गये हैं लेकिन उनकी यह सानुवाद कृति अमर ही रहेगी।

हमने उनका अनुवादित दूसरा मन्त्रशास्त्र "ज्वालामालिनी कल्प" भी २६ यन्त्रों सहित सचित्र प्रकट किया है जो ५) में मिल सकेगा तथा "अम्बिकादेवी कल्प" भी हम प्रकट करनेवाले हैं। जो मूल मिला है अतः उसका हिन्दी अनुवाद तैयार करवा रहे हैं।

"भैरव पद्मावती कल्प" की इस दूसरी आवृत्तिका शीघ्र ही प्रचार हो जाय ऐसी हम आशा रखते हैं।

सूरत<br>वीर स० २४९६<br>कार्तिक सुदी २<br>ता. ११-११-६९

निवेदक—<br>मूलचन्द किसनदास कापडिया,<br>—प्रकाशक (आयु ८७)

# अनुवादककी प्रस्तावना

मन्त्र शास्त्रका विषय जैन शास्त्रोंमें द्वादशांग वाणी जितना ही पुराना है। द्वादशांग वाणीके बारह अंग चोदह पूर्वोंमेंसे विद्यानुवाद पूर्व यन्त्र, मन्त्र तथा तन्त्रोंका सबसे बड़ा संग्रह है। हमारा मूल मन्त्र णमोकार मन्त्र भी एक मन्त्र ही है और उससे इहलौकिक तथा पारलौकिक सभी प्रकारके लाभ होते हुए देखे गए हैं।

मन्त्र शास्त्रकी वैदिक परम्परामें भी जैन यन्त्रोंके महत्त्वको स्वीकार किया गया है, वहां तो यहां तक लिखा हुआ है कि वैदिक मन्त्रोंको तो शिवजीने कील दिया था, अतएव वह कलियुगमें सिद्ध नहीं हो सकते। किन्तु जैन मन्त्रोंको बिना विचारे ही सिद्ध किया जा सकता है।

क्रमशः भगवान् महावीरके निर्वाणके बाद तीन केवलियोंका निर्वाण होने पर सम्पूर्ण द्वादशांग वाणीका अस्तित्व पांचवें तथा अन्तिम श्रुतकेवली भद्रबाहुस्वामीके समय तक तो बना रहा, किन्तु उसके बाद उसमें उत्तरोत्तर क्रमशः न्यूनता होने लगी।

बारह अंगोंका लोप होने पर भी पूर्व ज्ञान उसके बाद तक भी बना रहा, उसमें भी विद्यानुवादका अस्तित्व तो बहुत बाद-तक बना रहा।

आजकल जो जयपुर तथा अजमेरके भण्डारोंमें विद्यानुवाद नामसे यन्त्र मन्त्र तथा तन्त्रका अपूर्व ग्रन्थ मिलता है, वास्तवमें वह विद्यानुवादपूर्व नहीं है। यह तो तत्कालीन मन्त्रोंके ग्रन्थ को देखकर उन सबका संग्रह ग्रन्थ है। इस ग्रन्थका संग्रह सुकुमारसेन नामक एक मुनिने करके उसका नाम विद्यानुशासन रखा था।

ऐसा प्रतीत होता है कि-सुकुमारसेन मुनिने विद्यानुवादके कमसे कम कुछ अवतरणोंको अवश्य देखा होगा। क्योंकि विद्यानुशासनमें उन्होंने विद्यानुवादके कुछ अवतरणोंको दिया है।

इस विद्यानुशासनमें बतलाया गया है कि चौबीस तीर्थंकरकी चौबीस शासनदेवियोंके कभी चौबीसों कल्प उपस्थित थे, फिर भी सुकुमारसेन मुनिके वर्णनसे यह पता चलता है कि उन्होंने कुल चार कल्प ही देखे थे—

१—भैरव पद्मावती कल्प।

२—ज्वालामालिनी कल्प।

३—अम्बिका कल्प।

४—चक्रेश्वरी कल्प।

विद्यानुशासनमें प्रथम तीन कल्पोंके पश्चात् अवतरण पाये जाते हैं, किंतु चक्रेश्वरी कल्पका कोई अवतरण हमारे ध्यानमें नहीं आया।

इनमेंसे हम विद्यानुशासनके अतिरिक्त भैरव पद्मावती कल्प तथा ज्वालामालिनी कल्पकी भाषाटीकाएं बना चुके हैं। अम्बिका कल्पकी मूल प्रति हमने श्री महावीरजी अतिशयक्षेत्रके पुस्तकालयसे प्राप्त की थी, किन्तु चक्रेश्वरी कल्पकी प्रतिके अस्तित्वका अभीतक भी हमको पता नहीं लग सका है। इनमेंसे भैरव पद्मावतीकल्प अपनी भाषाटीका सहित पाठकोंके सन्मुख उपस्थित किया जाता है।

× × ×

**ग्रन्थकारका परिचय—**

भैरव पद्मावती कल्पके रचयिता श्री मल्लिषेण मुनि थे। उनके ग्रन्थकी प्रशस्तिमें उभय भाषा कवि चक्रवर्ती, कविशेखर तथा गारुडमन्त्रवादवेदी आदि उपाधियां लिखी मिलती हैं। उनसे पता चलता है कि उनका संस्कृत तथा प्राकृत दोनों भाषाओंपर

पूर्ण अधिकार था। साथ ही वह एक उच्च कोटिके कवि भी थे। उनके गारुडमन्त्रवादवेदी होनेका प्रमाण तो प्रस्तुत ग्रन्थका दसवां एवं अन्तिम परिच्छेद-हीसे रहा है।

  

**मल्लिषेणके ग्रन्थ—**

यद्यपि भैरव पद्मावती कल्पको देखते हमको उनकी गुरु-परम्पराके अतिरिक्त उनके सम्बन्धमें अन्य किसी बातका पता नहीं लगता। किन्तु ग्रन्थान्तरोंको देखनेसे इस बातका पता चलता है कि उनके बनाए हुए कमसे कम निम्नलिखित ग्रन्थ अवश्य थे—

१—महापुराण, २—नागकुमार चरित्र, ३—भैरव पद्मावती कल्प, ४—सरस्वती मन्त्र कल्प तथा ५—ज्वालिनी कल्प।

ऊपर जिस ज्वालामालिनी कल्पका वर्णन किया गया है वह उस ज्वालिनी कल्पसे भिन्न है। और उसके लेखक भी मल्लिषेण मुनिसे भिन्न एक इन्द्रनन्दि आचार्य थे। यह इन्द्रनन्दि आचार्य वासवनन्दिके प्रशिष्य एवं दयानन्दिके शिष्य थे। उन्होंने हेलाचार्यके द्वारा प्रोत्साहन पाकर शक सम्वत् ८६१ तदनुसार विक्रम सम्वत् ९९६ में ज्वालामालिनी कल्पकी रचना की थी, ज्वालामालिनीदेवीके सम्बन्धमें हेलाचार्यने भी ज्वालिनीमत नामसे एक ग्रन्थ बनाया था।

  

**मल्लिषेणका समय—**

मल्लिषेण आचार्यने भैरव पद्मावती कल्पमें अपनी गुरुपरम्परा यह दी है—

अजितसेनगणि
|
कनकसेनगणि
|
जिनसेन
|
मल्लिषेण

किन्तु इस गुरु-परम्परामें उन्होंने अपने समयका कोई उल्लेख नहीं किया है। किन्तु उनके अन्य ग्रन्थोंको देखनेसे यह पता चलता है कि यह विक्रमकी ग्यारहवीं शताब्दीके अन्त अथवा बारहवीं शताब्दीके आरम्भमें अवश्य विद्यमान थे। क्योंकि उन्होंने अपने ग्रन्थ महापुराणको मुलगुण्ड नगरमें शक संवत् ९६९, एवं विक्रम संवत् ११९४ में ज्येष्ठ शुक्ला पञ्चमीके दिन समाप्त किया था।

मुलगुण्ड नगर धारवाड़ जिलेकी गदक तहसीलमें वहांसे दक्षिण पश्चिमकी ओर बारह मीलपर है। महापुराणकी रचना मल्लिषेण मुनिने मुलगुण्ड नगरके एक जैन मन्दिरमें की थी। उन दिनों उक्त मन्दिरकी ख्याति एक तीर्थके रूपमें थी। मुलगुण्ड नगरमें आज भी उक्त मन्दिरके अतिरिक्त चार अन्य जैन मन्दिर भी हैं। इन मन्दिरोंमें शक संवत् ८२४ से लेकर १२९७ तकके शिलालेख पाए जाते हैं। इनमेंसे एक लेखमें आचार्य नामक व्यक्ति द्वारा सेनवंशके कनकसेन मुनिको एक खेतके दान देनेका वर्णन भी किया गया है।

  

## मन्त्र शास्त्रोंका आधार—

इस मन्त्र शास्त्रोंकी रचना बीजकोष तथा मन्त्र व्याकरणके आधारपर की जाती है। यद्यपि उपरोक्त विद्यानुशासनमें बीजकोष तथा मन्त्र व्याकरणके कुछ नियमोंका वर्णन किया गया है, किंतु

इस विषयपर अन्य किसी ग्रन्थमें भी और कुछ वर्णन नहीं पाया जाता। हमने अभी २ इस विषयमें अपने तुलनात्मक अध्ययनके बलपर बीजकोषके दोनों भागों तथा मन्त्र व्याकरणकी रचना की है; जो प्रेसमें जा चुके हैं और शीघ्र ही पाठकोंके सम्मुख उपस्थित किये जावेंगे।

  

ग्रन्थकी आभ्यन्तर परीक्षा—

मल्लिषेण मुनिने इस ग्रन्थकी रचना कुल चारसौ श्लोकोंमें की है। फिर भी उन्होंने इसका विभाजन निम्नलिखित दश परिच्छेदोंमें किया है—

१. मन्त्री लक्षण, २. सकलीकरण क्रिया, ३. देवीकी आराधना विधि, ४. द्वादश रंजिका यन्त्र विधान, ५. स्तम्भन यन्त्र, ६. स्त्रीआकर्षण यन्त्र, ७. वश्य यन्त्र, ८. निमित्ताधिकार, ९ तन्त्राधिकार तथा १०. गारुडाधिकार; इनमेंसे तृतीय परिच्छेद पूरेका पूरा पद्मावतीदेवीके सम्बन्धमें है। शेष परिच्छेदोंमें अन्य मन्त्रों यन्त्रोंको भी दिया गया है।

इस ग्रन्थमें यन्त्रोंकी संख्या ४६ है उन सभीको इस ग्रन्थमें पृथक् २ ब्लॉक बनाकर बना दिया गया है।

इस ग्रन्थकी आभ्यन्तर परीक्षा करनेपर शुद्ध आम्नायवालोंको एक शंका हो सकती है, वह यह है कि इस ग्रन्थमें यन्त्रों तथा तन्त्रोंकी प्रयोग विधिमें कहीं२ रक्त, हड्डी आदि अशुद्ध पदार्थोंके छूनेका विधान है। वैसे उसमें हिंसाका वर्णन लेशमात्र भी नहीं है। किन्तु अशुद्ध पदार्थोंके स्पर्श तथा उनके प्रयोगका वर्णन इतनी स्पष्टतासे किया गया है कि उसका अन्य अर्थ नहीं किया जा सकता। इस सम्बन्धमें स्पष्टीकरणके लिए केवल यही कहा जा सकता है कि अशुद्ध पदार्थोंके स्पर्शसे कोई भी तन्त्र ग्रन्थ बचा

हुआ नहीं। विद्यानुशासन, ज्वालामालिनी कल्प, पद्मावती कल्प तथा अम्बिका कल्प सभीमें इस प्रकारके प्रयोगोंको दिया गया है। सो इसमें भी उनके स्पर्शका ही विधान है, उनके भक्षणका विधान नहीं है। फिर यह भी आवश्यक नहीं है कि साधक इस ग्रंथमें बतलाए हुये सभी प्रयोगोंमें हाथ डाले।

मन्त्रशास्त्र तो एक विद्या है, यह धर्मशास्त्र नहीं है। धर्मशास्त्रमें इस प्रकारके विधानोंका अस्तित्व दोषयुक्त होता, किन्तु मंत्र विद्यामें तो इसप्रकारके विधानोंका वर्णन करना ही पड़ता है।

अन्तमें हमको यह निवेदन करना है कि इस ग्रन्थकी भाषा टीकाको विक्रम सं० १९८४ ईसवी सन् १९२७ में तैयार करके हमने १९२८ के अन्तमें उसे सेठ मूलचन्द किसनदास कापड़िया सूरतको प्रकाशनार्थ दिया था। किन्तु कहीं कहीं हिंसाका प्रकरण देखकर उन्होंने इस ग्रन्थके मुद्रणकार्यको बीचमें ही रोक दिया था। किन्तु बादमें जब उनको पता चला कि कल्प ग्रन्थोंमें इस प्रकारके वर्णन अवश्य होते हैं तो उन्होंने इस ग्रथको फिर छपवाया है।

इस ग्रन्थको मुद्रित करानेमें उन्होंने हमको इसके प्रूफ नहीं दिखाये, जिससे उसमें अनेक अशुद्धियां रह गयीं अत: पाठकोंकी सुविधाके लिए ग्रथमें विस्तृत शुद्धिपत्र बनाकर लगा दिया गया है।

यदि पाठक इस सम्बन्धमें किसी अन्य त्रुटिकी ओर ध्यान आकर्षित करेंगे तो उसे ग्रन्थके अगले संस्करणमें सुधार दिया जायगा।

४५६६ बाजार पहाड़गञ्ज नई दिल्ली
भाद्रपद शुक्ला ११, स. २००९
ता. ३१ अगस्त १९५२

चन्द्रशेखर शास्त्री
(आचार्य)

# विषयसूची--श्री भैरव पद्मावती कल्प

सप्तम परिच्छेद ( वश्य यन्त्र )



अष्टम परिच्छेद ( निमित्ताधिकार )

## दशम परिच्छेद ( गारुड़ाधिकार )

इति पंडिता कलावतीदेवी सरस्वती ( धर्मपत्नी काव्यसाहित्यतीर्था-
चार्य प्राच्यविद्यावारिधि श्री चन्द्रशेखर शास्त्री ) कृत
भैरव पद्मावतीकल्पकी विषयसूची समाप्त ।



# भैरव पद्मावती कल्पके ४६ यंत्रोंकी सूची

| यंत्र संख्या | यंत्रका नाम | अध्याय | श्लोक |
|---|---|---|---|
| १– | अनुष्ठानमें पास रखनेका यंत्र | ३ | १४–२४ |
| २– | होमकुण्डमें गाड़नेका यंत्र | ३ | ३६ |
| ३– | वशीकरण चिंतामणि यंत्र | ३ | ४१ |
| ४– | मोहनमें ह्रीं रंजिका यंत्र | ४ | १–४ |
| ५– | आकर्षणमें ह्रीं रंजिका यंत्र | ,, | ५ |
| ६– | प्रतिपधक हूं रंजिका यंत्र | ,, | ६ |
| ७– | विद्वेषक यं रंजिका यंत्र | ,, | ७–८ |
| ८– | शत्रु उच्चाटनमें यः रंजिका यंत्र | ,, | ९–१० |
| ९– | उच्चाटनमें ह रंजिका यंत्र | ,, | ११–१२ |
| १०– | उच्चाटनमें फट् रंजिका यंत्र | ,, | १३–१४ |
| ११– | शत्रुके छेदन-भेदन और निग्रहमें रंजिका यंत्र | ,, | १५–१६ |
| १२– | वशीकरणमें ई रंजिका यंत्र | ,, | १७–१८ |
| १३– | स्त्री सौभाग्यमें क्ष वषट् रंजिका यन्त्र | ,, | १९–२० |
| १४– | स्तम्भनमें लं रंजिका यंत्र | ,, | २१ |
| १५– | ग्रहादि शांतिमें श्री रंजिका यंत्र | ,, | २२ |
| १६– | अग्निस्तम्भक यंत्र प्रथम | ५ | १–२ |
| १७– | अग्निस्तम्भक यंत्र द्वितीय | ,, | ४ |
| १८– | दिव्य जल स्तम्भन यंत्र | ,, | २१ |
| १९– | दिव्य तुला स्तम्भन यंत्र | ,, | २१ |
| २०– | दिव्य सर्प स्तम्भन | ,, | २१ |
| २१– | दिव्य पक्षी स्तम्भन यंत्र | ,, | २१ |
| २२– | क्रोध, गति, सेना और जिह्वा स्तम्भक वार्ताली यंत्र | ,, | ६–१० |



श्री मल्लिषेणसूरिविरचित—

# भैरव पद्मावतीकल्प

## भाषाटीका सहित



### प्रथम परिच्छेद



### मंगलाचरण

कमठोपसर्गदलनं त्रिभुवननाथं प्रणम्य पार्श्वजिनम् ।
वक्ष्येऽभीष्टफलप्रदभैरवपद्मावतीकल्पम् ॥ १ ॥

भाषा टीका—कमठके किये हुये उपसर्गको नष्ट करनेवाले, तीन लोकके स्वामी, पार्श्वनाथ भगवानको नमस्कार करके अभीष्ट फलकी सिद्धिको देनेवाले भैरव पद्मावतीकल्पको कहूंगा।

पाशफलवरदगजवशकरणकरा पद्मविष्टरा पद्मा ।
सा मां रक्षतु देवी त्रिलोचना रक्तपुष्पाभा ॥ २ ॥

भा॰ टी॰—हाथोंमें पाश, फल, वरदान और अंकुशवाली, कमलके आसनवाली, तीन नेत्रवाली और रक्त पुष्पके समान कान्तिवाली देवी पद्मावती मेरी रक्षा करें।




## पद्मावतीके नाम

तोतला त्वरिता नित्य त्रिपुरा कामसाधनी ।
देव्या नामानि पद्मायाः तथा त्रिपुरभैरवी ॥ ३ ॥

भा० टी०—देवी पद्मावतीके निम्नलिखित नाम हैं—तोतला, त्वरिता, नित्या, त्रिपुरा, कामसाधनी और त्रिपुरभैरवी ।

## ग्रन्थकी अनुक्रमणिका

आदौ साधकलक्षणं सुसकलीं देव्यर्चनायाः क्रमम् ।
पश्चाद्द्वादशयन्त्रभेदकथनं स्तम्भाङ्गनाकर्षणम् ॥
यन्त्रं वश्यकरं निमित्तमपरं वश्यौषध गारुड ।
वक्ष्येऽहं क्रमशो यथा निगदितान् कल्पेऽधिकारान्दश ॥ ४ ॥

भा० टी०—(१) आदिमें साधकके लक्षण, (२) सकलीकरण क्रिया, (३) देवीके पूजनका विधान, (४) द्वादश यंत्र भेद कथन, (५) स्तंभन, (६) स्त्री आकर्षण, (७) वश्यकर्मके यन्त्र, (८) दर्पणादि निमित्ताधिकार, (९) वशीकरण करनेकी औषधियां तथा (१०) गारुडाधिकारको मैं पूर्व आचार्योंके अनुसार कहूंगा ।

इति दशविधाधिकारैर्लंलितऽऽर्याश्लोकगीतिसद्वृत्तैः ।
विरचयति मल्लिषेणः कल्पं पद्मावतीदेव्याः ॥ ५ ॥

भा० टी०—इसप्रकार मल्लिषेण आचार्य इस पद्मावतीकल्पको सुन्दर आर्या, गीति और श्लोक रूप अच्छेर छन्दोंसे दश अधिकारोंमें कहेंगे ।






# मन्त्री ( साधक ) के लक्षण

निर्जितमदनाटोपः प्रशमितकोपो विमुक्तविकथालापः ।
देव्यर्चनानुरक्तो जिनपदभक्तो भवेन्मंत्री ॥ ६ ॥

भा० टी०—जिसने कामदेवको जीत लिया हो और जो शांत क्रोधवाला, विकथाओंका त्यागी, देवीके पूजनका प्रेमी और श्री भगवान् जिनेन्द्रदेवके चरणोंका भक्त हो वही मन्त्री हो सकता है ॥ ६ ॥

मन्त्राराधनशूरः पापविदूरो गुणेन गम्भीरः ।
मौनी महाभिमानी मन्त्री स्यादीदृशः पुरुषः ॥ ७ ॥

भा० टी०—जो मन्त्र सिद्ध करनेमें वीर, पाप रहित, गुणोंसे गम्भीर, मौनी और महा अभिमानी हो, ऐसा पुरुष मन्त्री हो सकता है।

गुरुजनहितोपदेशो गततन्द्रो निद्रया परित्यक्तः ।
परिमितभोजनशीलः स स्यादाराधको देव्याः ॥ ८ ॥

भा० टी०—जो गुरुजनोंसे उपदेश पाया हुआ, तन्द्रा रहित, निद्राको जीतनेवाला, और कम भोजन करनेवाला हो वही देवीका आराधक हो सकता है।

निर्जितविषयकषायो धर्मामृतजनितहर्षगतकायः ।
गुरुवरगुणसम्पूर्णः स भवेदाराधको देव्याः ॥ ९ ॥

भा० टी०—जिसने विषय और कषायोंको जीत लिया हो, जिसके शरीरमें धर्मरूप अमृतसे उत्पन्न हुआ हर्ष भरा हो तथा जो सुन्दर२ गुणोंसे पूर्ण हो वह देवीका आराधक होता है ॥९॥

शुचिः प्रसन्नो गुरुदेवभक्तो दृढव्रतः सत्यदयासमेतः ।
दक्षः पटुर्बीजपदावधारी मन्त्री भवेदीदृश एवं लोके ॥१०॥

भा० टी०—जो पवित्र, प्रसन्न, गुरु और देवका भक्त, दृढ़ व्रतवाला, सत्यभाषी, दयालु, बुद्धिमान्, चतुर और बीजाक्षरोंका निश्चय करनेवाला हो ऐसा व्यक्ति ही लोकमें मन्त्री हो सकता है।

एते गुणा यस्य न सन्ति पुंसः, क्वचित्कदाचिन्न भवेत्स मन्त्री।
करोति चेद्दर्पवशात्स जाप्य, प्राप्नोत्यनर्थं फणिशेखरायाः ॥११॥

अर्थ—जिस पुरुषमें यह गुण न हों वह कहीं भी और कभी भी मन्त्री नहीं हो सकता, यदि ऐसा पुरुष अभिमानसे जाप करता है तो वह देवी पद्मावतीसे हानिको प्राप्त होता है।

इति भैरव पद्मावतीकल्पकी भाषा टीकामें मन्त्रीलक्षणाधिकार नामका प्रथम परिच्छेद समाप्त।



द्वितीय परिच्छेद

## सकलीकरण क्रिया

स्नात्वा पूर्वं मन्त्री प्रक्षालितरक्तवस्त्रपरिधानः।
सम्मार्जितप्रदेशे स्थित्वा सकलीक्रियां कुर्यात् ॥ १ ॥

भा० टी०—मन्त्री पहिले स्नान करके, धुले हुये लाल वस्त्र पहिनकर लिपे पुते साफ स्थानमें बैठकर सकलीकरणकी क्रिया करे।

ह्रां वामकरांगुष्ठे तर्जन्यां ह्रीं च मध्यमायां ह्रू।
ह्रौं पुनरनामिकायां कनिष्ठिकायां च ह्रश्च स्यात् ॥ २ ॥

भा० टी०—बांए हाथके अंगूठेमें ह्रां, तर्जनीमें ह्रीं, मध्यमामें ह्रूं, अनामिकामें ह्रौं और कनिष्ठामें ह्रः बीजको स्थापित करे।

पञ्चनमस्कारपदैः प्रत्येकं प्रणवपूर्वहोमान्त्यैः।
पूर्वोक्तपञ्चशून्यैः परमेष्ठिपदाग्रविन्यस्तैः॥ ३॥
शीर्षं वदनं हृदयं नाभिं पादौ च रक्षन् रक्षेत्येवम्।
कुर्यादेतैर्मन्त्री प्रतिदिवसं स्वाङ्गविन्यासम्॥ ४॥

भा० टी०—फिर पंचनमस्कार मंत्रके पदोंसे प्रत्येककी आदिमें ॐ और अन्तमें स्वाहा लगाकर, उन नमस्कार मन्त्रके परमेष्ठि-पदोंके सामने क्रमसे उपरोक्त पांचों शून्य बीजों (ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः) को लगाकर उनमें क्रमसे सिर, मुख, हृदय, नाभि और पैरोंसे वाचक पदोंको लगाकर 'रक्ष रक्ष' लगाता हुआ प्रतिदिन अपने अंगोंका न्यास करे।

ॐ णमो अरहन्ताणं ह्रां पद्मावतिदेवि मम शीर्षं रक्ष रक्ष स्वाहा।
ॐ णमो सिद्धाणं ह्रीं पद्मावतिदेवि मम वदनं रक्ष रक्ष स्वाहा।
ॐ णमो आइरियाणं ह्रूं पद्मावतिदेवि मम हृदयं रक्ष रक्ष स्वाहा।
ॐ णमो उवज्झायाणं ह्रौं पद्मावतिदेवि मम नाभिं रक्ष रक्ष स्वाहा।
ॐ णमो लोए सव्वसाहूणं ह्रः पद्मावतिदेवी मम पादौ रक्ष रक्ष स्वाहा।

द्विचतुःषट्चतुर्दशकलाभिरन्त्यस्वरेण विन्दुयुतैः।
कूटैर्दिग्विन्यस्तैः दिशासु दिग्बन्धनं कुर्यात्॥ ५॥

भा० टी०—फिर 'ॐ क्षां क्षीं क्षूं क्षौं क्षः क्षां क्षीं क्षूं क्षौं क्षः पूर्वादि दिशाबन्धनं करोमि' इस मंत्रसे दिशाओंका बन्धन करे।

हेममयं प्रकातं चतुरस्रं चिन्तयेत्समुत्तुङ्गम्।
विंशतिहस्तं मंत्री सर्वस्वरसंयुतैः शून्यैः॥ ६॥

भा० टी०—फिर मंत्री "ह हा हि ही हु हू हृ हॄ ऋ हॢ हॣ हे है हो हौ हं हः।" इन बीजोंसे स्वर्णमय बड़े ऊंचे बीस हाथ प्रमाण चौकोर प्राकारका चिन्तवन करे!

सर्वस्वरसम्पूर्णः कूटैरपि खातिकाकृतिं ध्याये-
न्निर्मलजलपरिपूर्णामतिभीषणजलचराकीर्णाम् ॥ ७ ॥

भा० टी०—फिर निम्नलिखित बीजोंसे निर्मल जलसे परिपूर्ण, अत्यन्त भयानक जलचरोंसे भरी हुई खाईके आकारका ध्यान करे। वह बीज यह है—

'क्ष क्षा क्षि क्षी क्षु क्षू क्षृ क्षॄ क्ष्ल क्ष्ल क्षे क्षै क्षो क्षौ क्षं क्षः।

ज्वलदोङ्काररकारज्वालादग्ध स्वमग्निपुरसंस्थम्।
ध्यात्वाऽमृतमन्त्रेण स्नान पश्चात् करोत्वमुना।

भा० टी०—फिर अग्नि मण्डलमें बैठे हुए अपने आपको जलते हुए ॐ और रकारकी लपटोंसे जला हुआ ध्यान करके निम्नलिखित अमृत मंत्रसे स्नान करे।




अमृत मन्त्र

"ॐ ह्रीं अमृते अमृतोद्भवे अमृतवर्षिणि अमृतं स्रावय२ सं२ क्लीं२ ब्लूं२ द्रां द्रीं द्रावय२ सं हं क्ष्वीं क्ष्वीं हंसः अ सि या उ सा सर्वमिदममृतं भवतु स्वाहा।

निजोत्तमाङ्गामरभूधराग्रे संस्नापितः पार्श्वजिनेन्द्रचन्द्रः ।
क्षीराब्धिदुग्धेन सुरेन्द्रवृन्दैः संचिन्तयेत्तज्जलशुद्धगात्रम् ॥९॥

भा० टी०—फिर अपने शिरको उत्तम सुमेरुपर्वतके पाण्डुक वनकी पांडुकशिला कल्पना करे और उसपर देवताओंके समूहके द्वारा क्षीरसागरके दुग्धके समान जलसे स्नान कराये हुये श्री पार्श्वनाथ भगवानके स्नानके जलसे ( गंधोदकसे ) अपनेको शुद्ध शरीरवाला कल्पना करे।

भूतग्रहशाकिन्यो ध्यानेनानेन नोपसर्पन्ति ।
अपहरति पूर्वसञ्चितमपि दुरितं त्वरितमेवेह ॥ १० ॥

भा० टी०—इस ध्यानके करनेसे भूत, ग्रह और शाकिनियां कभी भी उपसर्ग नहीं करतीं। बल्कि इसके ध्यानसे पूर्व संचित पाप भी उसी समय नष्ट हो जाते हैं।

पर्यङ्कासनसंस्थः समीपतरवर्तिपूजनद्रव्यः ।
दिग्वनितानां तिलकं स्वस्य च कुर्यात्सुचन्दनतः ॥ ११ ॥

भा० टी०—पर्यङ्कासनसे बैठा हुआ अपने समीप पूजनके आठों द्रव्योंको रखकर चन्दनसे दिशारूपी बाहुओंके और अपने तिलक करे।

पन्नगाधिपशेखरां विपुलारुणाम्बुजविष्टिरां ।
कुक्कुटोरगवाहनामरुणप्रभां कमलाननाम् ॥
त्र्यम्बकां वरदांकुशायतपाशदिव्यफलाङ्कितां ।
चिन्तयेत्कमलावतीं जपतां सतां फलदायिनीम् ॥ १२ ॥

भा० टी०—फिर शिरपर शेषनागवाली, अत्यन्त रक्तकमलके आसनवाली, कर्कोट नागके वाहनवाली, प्रातःकालीन सूर्यके समान अरुण प्रभावाली, कमलके समान मुखवाली, तीन नेत्रवाली, हाथोंमें वरदान, अंकुश, बड़े पाश और दिव्य फलवाली तथा जपनेवालोंको सदा फलकी देनेवाली पद्मावतीका ध्यान करे।

## अंशक परीक्षा

परिज्ञायांशक पूर्वं साध्यसाधकयोरपि।
मन्त्र निवेदयेत्प्राज्ञो व्यर्थं तत्फलमन्यथा ॥ १३ ॥

भा० टी०—बुद्धिमान पुरुष मंत्र और मंत्रीके अशोंको जानकर ही मत्रको बतलावे। अन्यथा वह मन्त्र व्यर्थ होता है।

साध्यसाधकयोर्नामानुस्वारं व्यंजनं स्वरम्।
पृथक् कृत्वा क्रतात्स्थाप्यमूर्ध्वाधोप्रविभागतः ॥ १४ ॥

भा० टी०—मन्त्र और मंत्रीके नामके अनुस्वार, व्यंजन और स्वरोंको पृथक्‌र करके ऊपर मंत्रके और नीचे मंत्रीके नामके अक्षरोंको रखे।

साध्यनामाक्षरं गण्यं साधकाह्वयवर्णतः।
नपुंसक परित्यज्य कुर्यात्तद्वेदभाजितम् ॥ १५ ॥

भा० टी०—मन्त्रीके नामके अक्षरोंसे मन्त्रके नामके अक्षरोंको ऋ ॠ ऌ ॡ को छोड़ गिने। और उनको जोड़कर चारका भाग दे।

आयो भागोद्धरितं त चाद्यं स्थापयेत्क्रमाद्धीमान्।
एकद्वित्रिचतुर्णा सिद्धं साध्यं सुसिद्धमरिम् ॥ १६ ॥

भा० टी०—फिर आय ( भागफल ) में भाग देकर निकले हुये शेषको बुद्धिमान् आदिमें एक पंक्तिमें रखे। यदि वह एक हो तो सिद्ध, दो हो तो साध्य, तीन हो तो सुसिद्ध और चार अर्थात् शून्य हो तो शत्रु जानना चाहिये।

सिद्धसुसिद्धं ग्राह्यं साध्य शत्रुं च वर्जयेद्धीमान्।
सिद्धसुसिद्धे फलदे विफलं साध्येरिवापाये ॥ १७ ॥

भा० टी०—इनमेसे बुद्धिमान् सिद्ध और सुसिद्ध मंत्रको ग्रहण करले और साध्य तथा शत्रुको छोड़ देवे। क्योंकि सिद्ध और सुसिद्ध फलको देते हैं तथा साध्य और शत्रु हानि करते हैं।

फलद कतिपयदिवसैः सिद्धं चेत्साध्यमपि दिनैर्बहुभिः।
झटिति फलद सुसिद्धं प्राणार्थविनाशनाशनः शत्रुः ॥१८॥

भा० टी०—सिद्ध कुछ दिनोंमें ही सिद्ध हो जाता है, साध्य बहुत दिनोंमें सिद्ध होता है, सुसिद्ध शीघ्र फल देता है, तथा शत्रु प्राण और प्रयोजन दोनोंका ही नाश करता है।

आदावन्ते शत्रुर्यदि भवति तदा परित्यजेन्मन्त्रम्।
स्थानत्रितये शत्रुर्मृत्युः स्यात्कार्यहानिर्वा ॥ १९ ॥

भा० टी०—यदि मत्र आरम्भ करनेपर आदिमें अथवा मंत्रके अन्तमें शत्रु हों तो मत्रको छोड़ दे। यदि आदि, मध्यम और अन्त तीनों स्थानोंमे शत्रु हो तो या तो कायका नाश होता है या अपनी मृत्यु हो।

शत्रुर्भवति यदाऽऽदौ मध्ये सिद्धं तदन्तरं साध्यम्।
कष्टेन भवत्येव हि सिद्धिर्लभते फल अल्पम् ॥ २० ॥




भा० टी०—यदि मन्त्रके आदिमें शत्रु और मध्यमें सिद्ध हो तो उसको देरसे सिद्ध करना चाहिये। ऐसा मन्त्र सिद्ध तो बहुत कष्टसे होता ही है पर फल भी बहुत कम देता है।

अन्ते यदि भवति रिपुः प्रथमे मध्ये च सिद्धयुगपतनम्।
कार्यं यदादिजात तन्नश्यति सर्वमेवान्ते ॥ २१ ॥

भा० टी०—यदि मन्त्रके अन्तमें शत्रु हो और आदि तथा मध्यमें सिद्ध हो तो जो कार्य आदिमें सिद्ध होगा वह अन्तमें नष्ट हो जावेगा।

सिद्धं सुसिद्धमथवा रिपुणान्तरितं निरीक्ष्यते यत्र।
दुःखापायप्रबलं भवतीति विवर्जयेत्कार्यम् ॥ २२ ॥

भा० टी०—मन्त्रमें सिद्ध, सुसिद्ध अथवा शत्रुका विघ्न पहिले ही देखकर यदि अधिक दुःख या हानि होता हो तो उस कार्यको छोड़ दे।

इति भैरव पद्मावतीकल्पकी भाषा टीकामें 'सकलीकरण' नामका द्वितीय परिच्छेद समाप्त।



तृतीय परिच्छेद

# देवीकी आराधनविधि

## मन्त्रोंको जपमें गून्थनेके भेद

दीपनपल्लवसम्पुटरोधप्रथनविदर्भणैः कुर्यात्।
शान्तिद्वेषवशीकृतिवधस्त्याकृष्टिसंस्तम्भम् ॥ १ ॥

भा० टी०—दीपनसे शान्ति, पल्लवसे विद्वेषण, सम्पुटसे

वशीकरण, रोधनसे मारण, ग्रथनसे स्त्री आकर्षण और विदर्भणसे क्रोधादिका स्तम्भन करे।

आदौ नामनिवेशो दीपनमन्ते च पल्लवो ज्ञेयः।
तन्मध्यगतं सम्पुटमथादिमध्यान्तगोरोधः ॥ २ ॥

भा० टी०—मन्त्रकी आदिमें नाम रखना दीपन कहलाता है, अन्तमें रखना पल्लव कहलाता है। नामके आदि और अन्तमें मन्त्रको रखना सम्पुट कहलाता है। मन्त्रके आदि, मध्य और अन्तमें नामको रखना रोधन कहलाता है।

ग्रथनं वर्णान्तरितं द्व्यक्षरमध्यस्थितो विदर्भः स्यात्।
षट्कर्मकरणमेतज्ज्ञात्वाऽनुष्ठानमाचरेन्मन्त्री ॥ ३ ॥

भा० टी०—मन्त्रके एक एक अक्षरके पश्चात् नामको रखकर गून्थ देना ग्रथन कहलाता है। दो दो अक्षरोंके पश्चात् नामको रखना विदर्भ कहलाता है। यह षटकर्म हैं। मन्त्री इनको जानकर ही अनुष्ठानको आरम्भ करे।

## मन्त्रोंकी सामान्य साधनविधि

दिक्कालमुद्रासनपल्लवानां भेदं परिज्ञाय जपेत्स मंत्री।
न चान्यथा सिध्यति तस्य मन्त्रं कुर्वन्सदा तिष्ठतु जाप्यहोमम् ॥४॥

भा० टी०—मन्त्री दिशा, काल, मुद्रा, आसन और पल्लवोंके भेदको जानकर ही जप आरम्भ करे, अन्यथा चाहे कितना ही जप और होम करे, सिद्धि नहीं होती।

वश्याकृष्टिस्तम्भननिषेधविद्वेषचलनशांतिकपुष्टिः।
कुर्यात्सोमयमामरहराग्निमरुदब्धिनिरितिदिग्वदनः ॥ ५ ॥

भा० टी०—वशीकरण कर्मको उत्तराभिमुख होकर, आकर्षण कर्मको दक्षिणाभिमुख होकर, स्तम्भन कर्मको पूर्वाभिमुख होकर, निषेधकर्मको ईशानाभिमुख होकर, विद्वेषण कर्मको अग्निकोणकी ओर मुख करके, उच्चाटन कर्मको वायव्यकोणकी ओर मुख करके, शांतिकर्मको पश्चिमकी ओर मुख करके, तथा पुष्टिकर्मको नैऋत्यकोणकी ओर मुख करके करे।

पूर्वाह्ने वश्यकर्माणि मध्याह्ने प्रीतिनाशनम् ।
उच्चाटनमपराह्ने च सन्ध्यायां प्रतिषेधनम् ॥ ६ ॥

भा० टी०—वशीकरण, आकर्षण और स्तम्भन कर्मोंको दिनके बारह बजेसे पहिले ( वसन्तऋतुमें ), विद्वेषण कर्मको मध्याह्न (ग्रीष्मऋतु) में, उच्चाटनको दोपहर बाद अपराह्न (वर्षाऋतु) में, और प्रतिषेध कर्मको संध्या समय (शरदृऋतु) में करे।

शान्तिकर्मार्द्धरात्रौ च प्रभाते पौष्टिकं तथा ।
वश्यं मुक्त्वाऽन्यकर्माणि सव्यहस्तेन योजयेत् ॥ ७ ॥

भा० टी०—शांति कर्मको आधी रात (हेमन्तऋतु) में, और पौष्टिक कर्मको प्रातःकाल ( शिशिरऋतु ) में करे, वशीकरणके अतिरिक्त अन्य कार्योंको दाहिने हाथसे करे।

अङ्कुशसरोजबोधप्रवालशङ्खवज्रमुद्रा स्युः ।
आकृष्टिवश्यशांतिकविद्वेषणरोधवधसमये ॥ ८ ॥

भा० टी०—आकर्षण कर्ममें अंकुशमुद्रा, वशीकरणमें सरोज (कमल) मुद्रा, शांतिक पौष्टिक कर्ममें ज्ञान मुद्रा, विद्वेषण उच्चाटन

कर्ममें पवाल अर्थात् पल्लव मुद्रा, स्तंभन कर्ममें शंख मुद्रा, और मारण कर्ममें वज्र मुद्रा रखे।

दण्डस्वस्तिकपङ्कजकुक्कुलिशोद्भद्रपीठानि।
उदयार्करक्तशशधरधूम्रहरिद्राऽसितो वर्णः ॥ ९ ॥

भा० टी०—आकर्षण कर्ममें दण्डासन, वशीकरणमें स्वस्तिक आसन, शांतिक पौष्टिक कर्ममें कमलासन, विद्वेषण उच्चाटन कर्ममें कुक्कुट आसन, स्तम्भन कर्ममें वज्रासन और निषेध अथवा मारण कर्ममें विस्तीर्ण भद्र आसनका प्रयोग करे।

आकर्षण कर्ममें उदय होते हुये सूर्यके जैसा वर्ण, वश्य कर्ममें रक्तवर्ण, शांतिक पौष्टिक कर्ममें चन्द्रमाके समान सफेदवर्ण, विद्वेषण उच्चाटन कर्ममें धूमवर्ण, स्तम्भनमें हल्दीके समान पीतवर्ण, और निषेध तथा मारण कर्ममें कृष्णवर्णका प्रयोग करे।

विद्वेषणाऽऽकर्षणचालनेषु हुं वौषडन्तं फडिति प्रयोज्यम्।
वश्ये वषट्वैरिवधे च घे घे स्वाहा स्वधा शांतिकपौष्टिके च ॥ १० ॥

भा० टी०—विद्वेषणमें हुं, आकर्षणमें संवौषट्, उच्चाटनमें फट्, वशीकरणमें वषट्, शत्रुके वधमें घे घे, स्तम्भनमें ठः ठः, शांति कर्ममें स्वाहा और पौष्टिक कर्ममें स्वधा नामके पल्लवका प्रयोग करे।

स्फटिकप्रवालमुक्ताचामीकरपुत्रजीवकृतमणिभिः।
अष्टोत्तरशतजाप्यं शान्त्याद्यर्थे करोतु बुधः ॥ ११ ॥

भा० टी०—शांतिकर्ममें स्फटिकमणि, वशीकरणमें प्रवालमणि (मूंगा), पौष्टिककर्ममें मोती, स्तम्भनकर्ममें स्वर्णकी बनी हुई मणि

तथा विद्वेषणकर्ममें उच्चाटन और प्रतिषेधकर्ममें पुत्रजीवकी बनाई हुई मणिसे १०८ जप करे।

मोक्षाभिचारशान्तिकवश्याकर्षेषु योजयेत्क्रमशः।
अंगुष्ठाद्यंगुलिका मणयोऽगुष्ठेन चाल्यन्ते ॥ १२ ॥

भा० टी०—उन मणियोंको मोक्षकी इच्छावाला अंगूठे, अभिचार कर्ममें तर्जनी, शांतिक तथा पौष्टिककर्ममें मध्यमा, वशीकरणमें अनामिका और आकर्षण कर्ममें कनिष्ठासे चलावे।

पीतारुणासितैः पुष्पैः स्तम्भनाकृष्टिमारणे।
शान्तिकपौष्टिकयोः श्वेतैः जपेन्मंत्रं प्रयत्नतः ॥ १३ ॥

भा० टी०—स्तम्भनमें पीले और आकर्षणमें उनके लाल पुष्पो तथा मारणमें काले पुष्पोंसे शांतिक और पौष्टिक कर्ममें उनके काले पुष्पोंसे यत्नपूर्वक जप करे।



# पद्मावतीको सिद्ध करनेका विधान

## अनुष्ठानमें समीप रखनेका यंत्र

चतुरस्र विस्तीर्णं रेखात्रयसंयुतं चतुर्द्वारम्।
विलिखेत्सुरभिद्रव्यैर्यन्त्रमिदं हेमलेखिन्या ॥ १४ ॥

भा० टी०—इस यन्त्रको सोनेकी कलमसे सुगन्धित द्रव्योंसे चौकोर, विस्तीर्ण, तीन रेखा सहित चार द्वारवाला बनावे।

धरणेन्द्राय नमोऽधःच्छदनाय नमस्ततोर्द्ध्वच्छदनाय नमः।
पद्मच्छदनाय नमो मन्त्रान्वेदादिमायाद्यान् ॥ १५ ॥

भा० टी०—उस मन्त्रके पूर्वद्वारपर 'ॐ ह्रीं धरणेन्द्राय नमः', दक्षिण द्वारपर 'ॐ ह्रीं अधःच्छदनाय नमः', पश्चिम द्वारपर 'ॐ ह्रीं ऊर्द्ध्वच्छदनाय नमः' तथा उत्तर द्वारपर 'ॐ ह्रीं पद्मच्छदनाय नमः' मन्त्रोंको—

प्रविलिख्यैतान्क्रमशः पूर्वादिद्वारपीठरक्षार्थम् ।
दशदिक्पालान्विलिखेदिन्द्रादीन् प्रथमरेखान्ते ॥ १६ ॥

भा० टी०—पूर्वादि द्वारोंके आसनोंकी रक्षाके लिये उनर द्वारोंपर क्रमशः लिखे, फिर प्रथम रेखाके अन्तमें निम्नलिखित प्रकारसे दश दिक्पालोंको लिखे।

लरशषवयसहवर्णान्सबिन्दुकानष्टदिक्पतिसमेतान् ।
प्रणवादिनमोऽन्तगतानोंह्रीमधः ऊर्द्ध्वच्छदनसंज्ञे च ॥ १७ ॥

भा० टी०—उन दशों दिक्पालोंको दिशाओंमें लिखनेका क्रम यह है—

पूर्व—ॐ ह्रीं लं इन्द्राय नमः ।
अग्नि—ॐ ह्रीं रं अग्नये नमः ।
दक्षिण—ॐ ह्रीं शं यमाय नमः ।
नैऋत्य—ॐ ह्रीं षं नैऋत्याय नमः ।
पश्चिम—ॐ ह्रीं वं वरुणाय नमः ।
वायव्य—ॐ ह्रीं यं वायव्याय नमः ।
उत्तर—ॐ ह्रीं सं कुबेराय नमः ।
ईशान—ॐ ह्रीं हं ईशानाय नमः ।
नीचे—ॐ ह्रीं अधःच्छदनाय नमः ।
ऊपर—ॐ ह्रीं ऊर्द्ध्वच्छदनाय नमः ।

दिक्षु विदिक्षु क्रमशो जयादिजम्भादिदेवता विलिखेत् ।
प्रणवत्रिमूर्तिपूर्वा नमोऽन्ता मध्यरेखान्ते ॥ १८ ॥

भा० टी०—मध्यकी रेखाके अन्तको विदिशाओंके आदिमें '३ॐ ह्रीं' तथा अन्तमें 'नमः' लगाकर जया आदि और विदिशाओंमें जम्भा आदि देवियोंको लिखे ।

आद्या जया च विजया तथाजिता चापराजिता देव्यः ।
जम्भामोहास्तम्भास्तम्भिन्यो देवता एताः ॥ १९ ॥

उन देवियोंके नाम सहित निम्नलिखित मन्त्रोंको लिखे—

पूर्व—ॐ ह्रीं जयायै नमः ।
अग्नि—ॐ ह्रीं जम्भायै नमः ।
दक्षिण—ॐ ह्रीं विजयायै नमः ।
नैऋत्य—ॐ ह्रीं मोहायै नमः ।
पश्चिम—ॐ ह्रीं अजितायै नमः ।
वायव्य—ॐ ह्रीं स्तम्भायै नमः ।
उत्तर—ॐ ह्रीं अपराजितायै नमः ।
ईशान—ॐ ह्रीं स्तम्भिन्यै नमः ।

तन्मध्येऽष्टदलाम्भोजमनङ्गकमलाभिधाम् ।
विलिखेच्च पद्मगन्धां पद्मास्यां पद्ममालिकाम् ॥ २० ॥

मदनोन्मादिनीं पश्चात् कामोद्दीपनसंज्ञिकाम् ।
संलिखेत्पद्मवर्णाख्यां त्रैलोक्यक्षोभिणीं ततः ॥ २१ ॥

तेजो ह्रींकारपूर्वोक्ता नमः शब्दावसानगाः ।
अकारादि हकारान्तान्केशरेषु नियोजयेत् ॥ २२ ॥

भा० टी०—उसके बीचमें एक अष्टदल कमल बनाकर उसके आठों दलोंमें आदिमें 'ॐ ह्रीं' और अन्तमें नमः लगाकर 'अनङ्गकमला' आदि देवियोंको लिखे।

## इसका मन्त्रोद्धार

पूर्व—ॐ ह्रीं अनङ्गकमलायै नमः।
अग्नि—ॐ ह्रीं पद्मगन्धायै नमः।
दक्षिण—ॐ ह्रीं पद्मास्यायै नमः।
नैऋत्य—ॐ ह्रीं पद्ममालायै नमः।
पश्चिम—ॐ ह्रीं मदनोन्मादिन्यै नमः।
वायव्य—ॐ ह्रीं कामोद्दीपनायै नमः।
उत्तर—ॐ ह्रीं पद्मवर्णायै नमः।
ईसान—ॐ ह्रीं त्रैलोक्यक्षोभिण्यै नमः।

भा० टी—फिर उस कमलकी कर्णिकामें परागके स्थानमें अकारसे लेकर हकार तकके सब वर्णोंको लिखे।

भक्तिप्रुतो भुवनेशः चतुः क्रायुक्तकूट मम देव्याः।
वर्णचतुष्कनमोऽन्ताः स्थाप्याः शान्त्यादिदिक्षु पद्मबहिः ॥२३॥

उस कमलके बाहिर चारों दिशाओंमें निम्नलिखित मन्त्र लिखे—




पूर्व—ॐ ह्रीं क्षां पद्मावतीदेव्यै नमः ।
दक्षिण—ॐ ह्रीं क्षीं पद्मावतीदेव्यै नमः ।
पश्चिम—ॐ ह्रीं क्षूं पद्मावतीदेव्यै नमः ।
उत्तर—ॐ ह्रीं क्षैं पद्मावतीदेव्यै नमः ।

एतत्पद्मावतीदेव्या भवेद्वक्त्रचतुष्टयम् ।
पञ्चोपचारतः पूजां नित्यमस्याः करोत्विति ॥ २४ ॥

भा० टी०—यह चारो मन्त्र पद्मावतीदेवीके चारों मुख हैं । इस यन्त्रका पूजन प्रतिदिन पांचों उपचारसे करना चाहिये ।

## यन्त्र संख्या १

# अनुष्ठानमें पास रखनेका यन्त्र






# पूजनके पांचों उपचार

आह्वाननं स्थापनं देव्याः सन्निधीकरणं तथा ।
पूजां विसर्जनं प्राहुर्बुधाः पञ्चोपचारकम् ॥ २५ ॥

भा० टी०—आह्वानन, स्थापन, सन्निधिकरण, पूजन और विसर्जनको पंडितोंने पञ्चोपचार पूजन कहा है।

ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति एहि एहि संवौषट् ।

कुर्यादमुनामन्त्रेणाह्वानमनुस्मरन् देवीम् ॥ २६ ॥

भा० टी०—पूजनके समय देवीका ध्यान करता हुआ, उसका निम्नलिखित मंत्रसे आह्वानन करे।

ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति एहि एहि संवौषट् ।
( आह्वानन )

तिष्ठद्वितयं टान्तद्वयं च संयोजयेत् स्थितीकरणे ।
सन्निहिता भव शब्दं मम वषडिति सन्निधिकरणे ॥२७॥

स्थापना करनेका मन्त्र

ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः
( स्थापनम् )।

इस मंत्रसे सन्निधिकरण करे।

ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति ममः सन्निहिता भव भव वषट् । ( सन्निधिकरणम् )

गन्धादीन् गृह्ण गृह्णेति नमः पूजाविधानके ।
स्वस्थान गच्छगच्छेति जःत्रिः स्यात्तद्विसर्जने ॥ २८ ॥

## देवीके पूजनमें यह मंत्र पढ़े

ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति गन्धादीन् गृह्ण गृह्ण नमः।

विसर्जनमें निम्नलिखित मंत्र कहे—

ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति स्वस्थानं गच्छ गच्छ जः जः जः। (विसर्जनम्)

पूरकरेचकयोगादाह्वानविसर्जनं करोतु बुधः।
पूजाभिमुखीकरणस्थापनकर्माणि कुम्भकतः ॥ २९ ॥

भा० टी०—पण्डित पुरुष आह्वान पूरकसे, विसर्जन रेचकसे तथा शेष तीनों उपचारोंको कुम्भक प्राणायामसे करे।

## पद्मावतीको सिद्ध करनेका मूल मंत्र

ब्रह्मादि लोकनाथं ह्रैंकारं व्योमषान्तमदनोपेतम्।
पद्मे च पद्मकटिनि नमोऽन्तगो मूलमन्त्रोऽयम् ॥ ३० ॥

पद्मावतीदेवीका निम्नलिखित मूल मन्त्र है—

'ॐ ह्रीं ह्रैं ह्र क्लीं पद्मे पद्मकटिनि नमः।'

सिध्यति पद्मादेवी त्रिलक्षजाप्येन पद्मपुष्पाणाम्।
अथवारुणकरवीरकसंवृतपुष्पप्रजाप्येन ॥ ३१ ॥

भा० टी०—देवी पद्मावती लाल कमल अथवा लाल कनेरके ढके हुये पुष्पोंपर इस मन्त्रके तीन लक्ष जपसे सिद्ध होजाती है।

## पद्मावतीका षडाक्षरी मन्त्र

ब्रह्ममाया च ह्रैंकारं व्योमक्लींकारमूर्द्धगम्।
श्रीं च पद्मे नमो मन्त्रं प्राहुर्विद्यां षडक्षरीम् ॥ ३२ ॥

अथवा उस देवीका यह छह अक्षरोंका मन्त्र है—

"ॐ ह्रीं ह्रैं ह्र क्लीं श्रीं पद्मे नमः।"




## पद्मावतीका त्र्यक्षर मंत्र

वाग्भवं चित्तनाथं च ह्रौंकारं षान्तमूर्द्धगम् ।
बिन्दुद्वययुतं प्राहुर्बुधास्त्र्यक्षरिमामिमाम् ॥ ३३ ॥

'ॐ ऐं क्लीं ह्सौं नमः' इस मन्त्रको विद्वानोंने त्र्यक्षर मन्त्र कहा है।

## पद्मावतीका एकाक्षर मंत्र

वर्णान्त. पार्श्वजिनो यो रेफस्तलगतः स धरणेन्द्रः ।
तुर्यस्वरः सबिन्दुः स भवेत्पद्मावती संज्ञः ॥ ३४ ॥

यंत्र संख्या २

### होमकुण्डमें गाडनेका यन्त्र



भा० टी०—वर्णोंका अंतिम अक्षर 'ह' पार्श्वनाथ भगवानका है। नीचे लगनेवाला 'र' धरणेन्द्रका है और 'ई' पद्मावती-देवीका है।

त्रिभुवनजनमोहकरी, विद्येयं प्रणवपूर्वनमनान्ता।
एकाक्षरीति संज्ञा जपतः फलदायिनी नित्यम् ॥ ३५ ॥

भा० टी०—यह 'ॐ ह्रीं नमः' एकाक्षर मन्त्र तीन लोकको मोहित करनेवाली और तुरन्त फल देनेवाली विद्या है।

## होमविधि

तत्त्वावृतं नाम विलिख्य पत्रे तद्धोमकुण्डे निखनेत्त्रिकोणे।
स्मरेषुभिः पञ्चभिराभिवेष्ट्य. बाह्ये पुनर्लोकपति प्रवेष्ट्यम् ॥ ३६ ॥

भा० टी०—एक ताम्रपत्रपर नामको ह्रींसे वेष्टित करके उसके चारों ओर कामदेवके पांच बाण 'द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं सः' को लिखकर बाहिर ह्रींसे वेष्टित करे। इस यंत्रको उक्त त्रिकोण कुण्डमें गाड़ दे।

मधुरत्रिकसम्मिश्रितगुग्गुलकृतचणकमात्रावटिकानाम्।
त्रिंशत्सहस्रहोमात्सिध्यति पद्मावती देवी ॥ ३७ ॥

भा० टी० मधुरत्रिक (घी, दूध, शक्कर) में गूगलको मिलाकर बनाई हुई चनेके बराबर गोलियोंके तीस सहस्र होमसे पद्मावती-देवी सिद्ध होती है।

मन्त्रस्यान्ते नमश्शब्दं देवताऽऽराधनाविधौ।
तदन्ते होमकाले तु स्वाहा शब्दं नियोजयेत् ॥ ३८ ॥

भा० टी०—पहिले मंत्रके अन्तमें 'नमः' लगाकर देवीका जप करे। जपकी समाप्तिपर मन्त्रके अन्तमें 'स्वाहा' लगाकर होम करे। यह सिद्धिकी विधि है।




## पार्श्वनाथ भगवानके यक्षकी साधनविधि

दशलक्ष जाप्य होमात्प्रत्यक्षो भवति पार्श्वयक्षोऽसौ।
न्यग्रोधमूलवासी श्यामाङ्गस्त्रिनयनो नूनम्॥ ३९॥

भा० टी०—निम्नलिखित मन्त्रके दश लक्ष जाप और दशांश होमसे वटवृक्षके नीचे रहनेवाला, कृष्णवर्ण, तीन नेत्रवाला पार्श्वनाथ भगवानका यक्ष सिद्ध हो जाता है।

### मंत्रोद्धार

'ॐ ह्रीं पार्श्वयक्ष दिव्यरूपमहर्षण एहि एहि आं क्रों ह्रीं नमः।'

निजसैन्यैर्मायामयसमुत्थितैर्वैरिलोकमग्रस्थम्।
विमुखीकरोति यक्षः संग्रामे निमिषमात्रेण॥ ४०॥

भा० टी०—यह यक्ष शत्रुकी बड़ी भारी सेनाको भी अपनी मायामय सेनाके द्वारा युद्धसे क्षणमात्रमें ही भगा देता है।

## वशीकरण चिन्तामणि यन्त्र

खान्त बिन्दूर्द्धरेफं बहिरपि विलिखेदायताष्टाब्जपत्रम्।
दिक्ष्वैं श्रीं स्मरेशो द्विपवशकरणं क्लीं तथा ब्लें पुनर्यू॥
बाह्ये ह्रीं नमोर्हं दिशिलिखितचतुर्बीजक होमयुक्तं।
मुक्तिश्रीवल्लभोऽसौ भुवनमपिवशं जायते पूजयेद्यः॥ ४१॥

भा० टी०—एक अष्टदल कमलकी कर्णिकामें हूं लिखकर उसके पूर्व आदि दिशाओंके दलोंमें क्रमशः ऐं श्रीं ह्रीं और क्लीं

लिखे। तथा विदिशाओंके दलोंमें क्रौं क्ष्रौं व्लैं और यूं लिखे। उसको बाहिर निम्न लिखित मन्त्रसे वेष्टित करदे।

'ॐ ह्रीं नमोऽर्हं ऐं श्रीं ह्रीं क्लीं स्वाहा।'

जो व्यक्ति इस चिन्तामणि नामके यन्त्रका पूजन करता है उसके वशमें सम्पूर्ण लोकके साथ२ मुक्तिरूपी स्त्री भी हो जाती है।

यन्त्र संख्या ३

## वशीकरण चिन्तामणि यन्त्र



इति भैरवपद्मावतीकल्पकी भाषाटीकामें 'देवाराधनविधि' नाम तृतीय परिच्छेद समाप्त ॥ ३ ॥






# चतुर्थ परिच्छेद



## ( द्वादशरञ्जिका यन्त्र विधान )

### मोहनमें क्लीं रञ्जिका यन्त्र

यन्त्र संख्या ४

यह मोहन विधि में क्लीं रंजिका मंत्र है ।

द्वादशपत्राम्बुरुहं मल्वर्यूंकारसंयुतं कूटम्।
तन्मध्ये नामयुत विलिखेत् क्रोंकारसंरुद्धव॥ १॥

भा० टी०—एक द्वादश दल कमल बनाकर उनकी कर्णिकामें क्रोंसे रुके हुये तथा मध्यमें नाम सहित क्ष्म्ल्व्यूं बीजको लिखे।

विलिखेज्जयादिदेवी स्वाहान्तोऽङ्कारपूर्विकादिक्षु।
झभमहपिण्डोपेता विदिक्षु जम्भादिकास्तद्वत॥ २॥

भा० टी०—उसके पूर्व आदि दिशाओंके दलोंमें जम्भादि देवियोंको आदिमें ॐ और अन्तमें नमः लगाकर लिखे। तथा विदिशाओंमें झ भ म ह के पिण्डों सहित जम्भा आदि देवियोंको लिखे।

मन्त्रोद्धार—

पूर्व—ॐ जयायै स्वाहा।
अग्नि—ॐ झ्ल्व्यूं जम्भायै स्वाहा।
क्षिण—ॐ विजयायै स्वाहा।
नैऋत्य—ॐ भ्ल्व्यूं मोहायै स्वाहा।
पश्चिम—ॐ अजितायै स्वाहा।
वायव्य—ॐ म्ल्व्यूं स्तम्भायै स्वाहा।
उत्तर—ॐ अपराजितायै स्वाहा।
ईशान—ॐ ह्म्ल्व्यूं स्तम्भिन्यै स्वाहा।

उद्धरितदलेषु ततो मकरध्वजबीजमालिखेच्चतुर्षु।
गजवशकरणनिरुद्धं कुर्यात्त्रिर्मायया वेष्टम्॥ ३॥

भा० टी०—दिशा तथा विदिशाओंके आठों पत्रोंका

मन्त्रोद्धार कर चुकने पर शेष चार दलोंमें मकरध्वज बीज ( क्लीं ) को लिखे।

अन्तमें इस यन्त्रको तीनवार माया ( ह्रीं ) से वेष्ठित करके इसका गजवशकरण ( क्रों ) से निरोध करे।

मूर्जे सुरभिद्रव्यैर्विलिख्य परिवेष्ट्य रक्तसूत्रेण।
निक्षिप्य शिल्पभाण्डे मधुपूर्णे मोहयत्यबलाम् ॥ ४ ॥

भा० टी०—इस यन्त्रको सुगन्धित द्रव्योंसे भोज पत्र पर लिख कर, लाल धागेसे लपेटकर मधुसे भरे हुये कुम्हारके कच्चे बर्त्तनमें रखनेसे यह स्त्रीको मोहित करता है।

## इसके मूल मन्त्रका उद्धार

'ॐ क्ष्म्ल्व्र्यूं क्लीं जये विजये अजिते अपराजिते झ्मल्व्र्यूं जम्भे झ्ल्व्र्यूं मोहे म्म्ल्व्र्यूं स्तम्भे ह्म्म्ल्व्र्यूं स्तम्भिनि अमुकां मोहय मोहय मम वश्यं कुरु२ क्रों ह्रीं क्रों वषट्।'

## आकर्षणमें ह्री रंजिका यन्त्र

| यन्त्र सं० ४ | यन्त्र सं० ५ | यन्त्र सं० ६ |
|---|---|---|
| अबलामोहनविधौ क्लींरंजिकायंत्रं ॥ १ | स्त्र्याकर्षणे क्लीं रंजिकायंत्रं ॥ २ | प्रतिषेधकर्मणि क्रूं रंजिकायंत्रः ॥ ३ |
| क्लीं ह्म्ल्व्र्यूं क्लीं | क्लीं ह्म्ल्व्र्यूं क्लीं | क्रूं ह्म्ल्व्र्यूं क्रूं |
| उपरोक्त यन्त्र | उपरोक्त यन्त्रमें बीचमें फारफेर | उपरोक्त यन्त्रमें बीचमें फारफेर |

स्त्रीकपाले लिखेद्यंत्रं क्लीं स्थाने भुवनादिकम्।
त्रिसन्ध्यं तापयेद्रामाकृष्टिः स्यात्खदिराग्निना ॥ ५ ॥

भा० टी०—इस मन्त्रमें क्लींके स्थानमें ह्रीं रखकर इसको स्त्रीके कपालपर लिखकर खदिर (खैर) की अग्निसे प्रातः, मध्याह्न और सायंकालको तपावे तो स्त्रीका आकर्षण होता है।

यह आकर्षणमें ह्रीं रंजिका यन्त्र है—

### प्रतिषेधक हुं रंजिका यन्त्र

मायास्थाने च हुंकारं बिलिखेत् नरचर्मणि।
तापयेत्क्ष्वेडरक्ताभ्यां पक्षाद्दात्प्रतिपेधकृत् ॥ ६ ॥

भा० टी०—इस मन्त्रमें ह्रींके स्थानमें हु रखकर इसे मनुष्यचर्म पर विष और गधेके रुधिरसे (!) लिखकर एक पक्ष तक तपावे तो प्रतिषेधक होता है।

यह प्रतिषेध कर्ममें हुं रंजिका यन्त्र है—

यन्त्र संख्या ७

## विद्वेषक यं रञ्जिका यन्त्र



७ विद्वेषकरणयन्त्र

हुं स्थाने मान्तमालिख्य सरेफं नामसंयुतम् ।
बिभितफलके यन्त्रं द्वयोरपि च मर्त्ययोः ॥ ७ ॥

भा० टी०—उपरोक्त यन्त्र हुं के स्थानमें विद्वेष कराये जानेवाले दोनों व्यक्तियोंके नाम सहित यँ बीजको दो भिन्न बहेड़ेकी तख्तियों पर लिखे ।

वाजिमाहिषकेशैश्च विपरीतमुखस्तयोः ।

आवेश्च्य स्थापयेद्भूम्यां विद्वेषं कुरुते तयोः ॥ ८ ॥

भा० टी०—फिर उन दोनों यन्त्रोंको घोड़े और भैंसके बालोंसे लपेटकर श्मशानभूमिमें परस्परमें पीठ मिलाकर गाड़नेसे दोनों व्यक्तियोंमें विद्वेष हो जाता है ।

यन्त्र संख्या ८

शत्रु उच्चाटनमें यः रञ्जिका यन्त्र



पूर्वोक्ताक्षरसंस्थाने लेखिन्याकाकपक्षयोः ।
'मान्त विसर्गसंयुक्तं प्रेताङ्गारविषारुणैः ॥ ९ ॥
घूकारिविष्टा संयुक्तैर्ध्वजे यन्त्र सनामकम् ।
लिखित्वोपरि वृक्षाणां बद्धमुच्चाटन रिपोः ॥ १० ॥

भा० टी०—उपरोक्त यन्त्रमें कौवेके पङ्खकी कलमके द्वारा श्मशानभूमिके अंगारे, विष, कौवेके रक्त (!) और कौवेकी बींटसे 'यं' के स्थानमें 'यः' को नाम सहित ध्वजाके ऊपर लिखकर बहेड़ेके पेड़पर बांध देनेसे शत्रुका उच्चाटन होता है।

यन्त्र सख्या ९

उच्चाटनमें हं रंजिका यन्त्र




६ गयंत्रमिदंश्वारमा

शृङ्गीगरखरक्ताभ्यां मृडपाळपुटे लिखेत् ।
प्रेतास्थिजावलेखिन्या यः स्थाने तु नभोक्षरः ॥ ११ ॥

भा०टी०—उपरोक्त यन्त्रमें यः के स्थानमें हूं बीजको शृङ्गी विष और गधेके रक्तमें (!) मृतककी हड्डीकी कलमसे मनुष्यके कपालपर लिखे ।

श्मशाने क्षिपेद्रोषात्कृत्वा तद्भस्मपूरितम् ।
करोति तत्कुलोच्चाटं वैरिणां सप्तरात्रितः ॥ १२ ॥

भा० टी०—फिर उस यन्त्रको भस्मसे भरकर क्रोधपूर्वक श्मशानमें फेंके तो यह यन्त्र सात दिनमें शत्रुके कुटुम्बभरका उच्चाटन कर देता है। यंत्र सं. १०

उच्चाटनमें फट् रंजिका यन्त्र



फट्‍क्षर नभस्थाने स्मशानस्थितकर्पटे ।
निम्बार्कजरसेनैतद्विलिखेत्क्रुद्धचेतसा ॥ १३ ॥

भा० टी०—उपरोक्त यन्त्रमें हके स्थानमें 'फट' बीजको स्मशानसे लिये हुये कपडेपर नीम और आकके रसमें क्रोधमें भरकर लिखे।

स्मशाने क्षिपेद्यन्त्र यावत्तद्भुवि तिष्ठति ।
परिभ्रामत्यसौ तावद्वैरि काक इव क्षितौ ॥ १४ ॥

भा० टी०—उस यन्त्रको स्मशानमें फेंक दे। जबतक यह यन्त्र बीपर रहता है तबतक शत्रुको आकाशमें कौवेके समान पृथ्विपर घुमाता रहता है। यन्त्र स. ११

शत्रुके छेदन, भेदन और निग्रहमें म रंजिका यन्त्र




मंत्र। शत्रुछेदभेदनिग्रहकरणं

फट्स्थाने लिखेद्भ्रन्तं मूर्ध्नि तन्नामसंयुतम् ।
विषोपरक्तयुक्तेन नीलसूत्रेण वेष्टितम् ॥ १५ ॥

भा० टी०—उपरोक्त यन्त्रमें फट्के स्थानमे 'म' बीजको नाम सहित भोजपत्रपर शृङ्गाविष और गधेके रक्तसे लिखकर नीले धागेसे लपेट दे ।

मृत्पुत्रकोदरे स्थाप्यं तत्श्मशाने निवेशयेत् ।
सप्ताहाज्जायते शत्रोच्छेदभेदादि निग्रहः ॥ १६ ॥

भा० टी०—फिर उस यत्रको मिट्टीके पुतलेके पेटमें रखकर श्मशानमें रखनेसे सातदिनमे शत्रुका छेदन-भेदन और निग्रह आदि होता है ।

यंत्र सं. १९-वशीकरणमें ईरजिका यन्त्र



तुर्यस्वरं लिखेद्विद्वान् मस्थाने नामसंयुतम् ।
कुङ्कुमागुरु कर्पूरैर्भूर्जे रोचनयाऽन्वितम् ॥ १७ ॥

भा० टी०—उपरोक्त यत्रमें 'म' के स्थानमें 'ई' बीजको नाम सहित कुंकुम, अगर, कपूर और गोरोचनसे भोजपत्र पर लिखे ।

सुवर्णमिलित कृत्वा बाहौ च धारयेद्गले ।
करोतीद सदा यन्त्रं तरुणीजनमोहनम् ॥ १८ ॥

भा० टी०—फिर इस यत्रको सोनेमे मढ़वाकर भुजा या गलेमें पहिने तो यह यंत्र सदा स्त्रियोंको मोहित करता है ।

यंत्र सं. १३—स्त्री सौभाग्यमें क्ष वषट् रंजिका यन्त्र



वषट्वर्णयुतं कूटं लिखेदीकारधामनि ।
भूर्जपत्रे सितेऽत्यन्ते रोचनाकुङ्कुमादिभिः ॥ १९ ॥

भा० टी०—उपरोक्त यंत्रमें 'ईं' के स्थानमें 'क्ष वषट्' बीजको अत्यन्त सफेद भोजपत्रपर गोरोचन कुंकुम आदिसे लिखे।

त्रिलोहवेष्टितं कृत्वा बाहौ कण्ठे च धारयेत् ।
स्त्रीसौभाग्यकरं यन्त्रं स्त्रीणां चेतोऽभिरञ्जनम् ॥ २० ॥

भा० टी०—फिर इस यन्त्रको त्रिलोहमें जड़वाकर दाहिनी भुजा और कण्ठमें धारण करनेसे यह यन्त्र स्त्रियोंके सौभाग्यको करता और उनके मनको प्रसन्न रखता है।

( त्रिलोह-सोलह भागोंमें बारह भाग तांबा एक भाग लोहा और तीन भाग सोना मिलाकर त्रिलोह बनाया जाता है )

यन्त्र संख्या १४

## स्थम्भनमें लं रञ्जिका यन्त्र



क्षाद्यक्षरपदे येज्यं ल शिलातलसम्पुटे ।
चिलिख्योर्वीपुरं बाह्ये स्तम्भने तालकादिभिः ॥ २१ ॥

भा० टी०—उपरोक्त यन्त्रमें 'क्ष वषट्' के स्थानमें दो शिलाओंके सम्पुट पर 'ल' बीजको लिखकर उसके बाहिर चारों ओर हरताल आदिसे पृथ्वीमण्डल बनाकर रखे तो स्तम्भन होता है ।

## यंत्र सं. १५–गृहादि शांतिमें रक्षिका यंत्र



स्तम्भने तु मैन्द्र निजबीजमैन्द्रं श्रीकुङ्कुमाद्यैर्लिखित सुभूर्ज्जे।
त्रिलोहवेष्ट्यं विधृतं स्वबाहौ करोति रक्षां ग्रहमारीरुग्भ्यः॥ २२॥

भा० टी०—इन यन्त्रोंमेंके बीजोंके स्थानमें ऐन्द्रबीज श्रीको स्तम्भन करनेके प्रयोजनमें श्री कुंकुम आदिसे उत्तम भोजपत्रपर लिखकर यदि त्रिलोहमें जड़वाकर अपनी दाहिनी भुजामें पहिने तो यह यन्त्र ग्रह, मारी और रोगोंसे रक्षा करता है।

इति भैरव पद्मावतीकल्पकी भाषाटीकामें 'द्वादश रञ्जिका विधान' नाम चतुर्थ परिच्छेद समाप्त ।

# पंचम परिच्छेद

## स्तम्भन यन्त्र

### यंत्र संख्या १६–अग्निस्तंभन यन्त्र प्रथम



क्षमठसहफलववणाग्मलवरयूं कारसयुतान्विलिखेत ।
अष्टदलेषु क्रमशो नाम ग्लौं कर्णिकामध्ये ॥ १ ॥

भा० टी०— एक अष्टदल कमलकी कर्णिकामें नाम सहित ग्लौं लिखकर आठों दलोंमें पूर्वादि क्रमसे क्ष्म्ल्व्र्यूं, मल्व्र्यूं, ठम्ल्व्र्यूं, स्म्ल्व्र्यूं, ह्म्ल्व्र्यूं, फम्ल्व्र्यूं, लम्ल्व्र्यूं, और म्मम्ल्व्र्यूं बीजोंको लिखे ।

मन्त्राभ्यामावेष्ट्य बाह्ये भूमण्डलेन संवेष्ट्य ।
कुङ्कुमहरितालाद्यैर्लिखेदात्मेप्सितस्तम्भः ॥ १ ॥

भा० टी०—फिर इसको निम्नलिखित दो मन्त्रोंसे घेरकर बाहिर पृथ्वीमण्डल बनावे । इस यन्त्रको केशर और हरीताल आदिके द्वारा लिखनेसे अपने इष्टका स्तम्भन होता है ।

प्रथम मन्त्रोद्धार—

ॐ नमो भैरवि अग्निस्तम्भिनि पञ्चदिव्योत्तारिणि श्रेयस्करि यशस्करि ज्वल ज्वल प्रज्वल प्रज्वल सर्वकामार्थसाधनि स्वाहा ।

दूसरे मन्त्रका उद्धार—

'ॐ अनलपिङ्गलोर्ध्वकेशिनि महादिव्याधिपतये ठः४ स्वाहा ।' ॥२॥

## वाणीस्तम्भन ध्यान

त्रींकारं चिन्तयेद्वक्त्रे विवादे प्रतिवादिनाम् ।
त्रां वा रेफं ज्वलन्तं वा स्वेष्टसिद्धिप्रदायकम् ॥ ३ ॥

भा० टी०—प्रतिवादियोंसे शास्त्रार्थके समय अपनी इच्छित सिद्धिको देनेवाले त्रीं या त्रां या जलते हुये रेफ ( रं ) बीजका ध्यान करे ।

यंत्र संख्या १७

## अग्निस्तम्भन यन्त्र द्वितीय



नाम ग्लौं खान्तपिण्ड वसुदलसहिताम्भोजपत्रे विलिख्य।
तत्पिण्ड तेषु योज्य बहिरपि वलय दिव्यमन्त्रेण कुर्यात्॥
टान्तं भूमण्डलान्त विपुलतरशिलासम्पुटे कुङ्कुमाद्यै-
र्धार्यं श्रीवीरनाथक्रमयुगपुरतो वह्नि दिव्योपशान्त्यै॥ ४॥

भा० टी०—एक अष्टदल कमलकी कर्णिकामें नामको ग्लौंके अन्दर लिखकर आठों दलोंमें ग्म्ल्र्व्यूं पिण्डको लिखे। उसके

बाहिर दिव्य मन्त्र तथा 'ठ' के वलय बनाकर बाहिर पृथिवी-मण्डल बनावे। इस यन्त्रको बड़ी भारी शिलाओंके सम्पुट पर केशर आदिसे लिखकर दिव्य अग्निका शांतिके वास्ते श्री भगवान् महावीरस्वामीके चरणयुगलके सामने रक्खे।

दिव्य मन्त्रका उद्धार—

ॐ थंभई अमुके अमुकस्य जलं जलणं चिन्तय मन्त्रेण पञ्च णमोकारो अरिमारि चोर एव लघोरुवसग्गं विणासेइ स्वाहा—

यन्त्र संख्या १८

जल, तुला, सर्प और पक्षिस्तम्भन यन्त्र



यन्त्र संख्या १९

## दिव्य तुला स्तम्भन यन्त्र



दिव्येषु जलतुलाफणिखगेषु वपहक्षपिण्डमाविलिखेत् ।
पूर्वोक्ताष्टदलेष्वपि पूर्ववदन्यत्पुनः सर्वम् ॥ ५ ॥

भा० टी०—पूर्वोक्त आठ दलोंके मध्यमें जल दिव्यमें म्ल्व्यूं, तुलादिव्यमें प्म्ल्व्यूं, फणिदिव्यमें ह्म्ल्व्यूं और खग दिव्यमें क्ष्म्ल्व्यूं बीजको लिखे और शेषको उसी प्रकार रहने दे ।

यन्त्र संख्या २०

## दिव्य सर्प स्तम्भन यन्त्र



अर्थात् उपरोक्त अग्निस्तम्भन यन्त्र द्वितीयके समान चार यन्त्र और बनावे। केवल उनकी कर्णिकाके बीजोंको बदल कर शेष

यन्त्र संख्या २१

दिव्य पक्षी स्तम्भन यन्त्र

यन्त्रको उसी प्रकार बना रहने दे। इनमेंसे—

जिसकी कर्णिकामें ठ्म्ल्व्र्यूं बीज हो वह दिव्य जलका स्तभन करता है। जिसकी कर्णिकामें फ्ल्व्र्यूं बीज हो वह दिव्य तुलाका स्तम्भन करता है। जिसकी कर्णिकामें ह्म्ल्व्र्यूं बीज हो वह दिव्य सर्पका स्तम्भन करता है और जिसकी कर्णिकामें क्ष्म्ल्व्र्यूं बीज हो वह दिव्य पक्षिका स्तम्भन करता है।

यन्त्र संख्या २२

## क्रोध, गति, सेना और जिव्हास्तम्भक वार्तालि कन्त्र

ब्रह्मग्लौंकारपुटं ठान्तावृतमष्टवज्रसंरुद्धम् ।
वामं वज्राग्रगतं तदन्तरो रान्तबाजञ्च ॥ ६ ॥

भा० टी०—नामको ब्रह्म (ॐ) ग्लौंके संपुट और 'ठं' बीजसे घेर कर आठ वज्रोंसे घेर दे। वज्रोंके अग्रभागमे वाम



(ॐ) लगावे और उनके अन्तरालमें रान्त (ल) बीजको लगावे ।

वार्तालीमन्त्रवृतं बाह्येष्टसु दिक्षु विन्यसेत्क्रमशः ।
मलवरयूंकारयुतान् क्षमठसहपरान्तलान्त च ॥ ७ ॥

भा० टी०—उसको वार्तालि मन्त्रसे घेरकर उसके बाहिर आठों दिशाओंमें क्रमशः क्ष्म्ल्व्र्यूं, भ्म्ल्व्र्यूं, ठ्म्ल्व्र्यूं, स्म्ल्व्र्यूं, ह्म्ल्व्र्यूं, प्म्ल्व्र्यूं, और ल्म्ल्व्र्यूं बीजोंको लिखे ।

वार्तालि मन्त्रका उद्धार—

ॐ वार्तालि वाराहि वाराहमुखि जम्भे जम्भिनि स्तम्भे स्तंभिनि अन्धे अन्धिनि रुन्धे रुन्धिनि सर्वदुष्टप्रदुष्टानां क्रोधं लि लि गतिं लि लि सेनां लि लि जिव्हां लि लि ठः ठः ठः ।

बाह्येऽमरपुरपरिवृतमङ्कुशरुद्धं करोतु तद्द्वारम् ।
उक्षेशमन्त्रवेष्ट्यं पृथिवीपुरसम्पुटं बाह्ये ॥ ८ ॥

भा० टी०—उसको बाहिर अमरपुरसे घेरकर उस अमरपुरके चारों द्वारोंको अकुश ( क्रों ) से रोक दे । उसके चारों ओर उक्षेश मंत्र लिखकर बाहिर पृथिवीमण्डलका सम्पुट बनावे ।

उक्षेश मन्त्रका उद्धार—

"ॐ णमो भगवदो रिसहस्स पंडिणिमित्तेण चारणपण्णति-इन्द्रेण भणामइययेण उपाडि आजीहकण्ठोठमुहतालुवरबीलियायेमइ भंसइ यो मइ दुट्ठदिट्ठिए वयसंखलाए देवदत्तसामणं हि पयं कोहं जीहा खीलियाभेलखीयाये ठ ठ ठ ठ ठ ठ ठ ठ ।"

कोणेष्वष्टसु विलिखेद्वार्तालीमन्त्रभणितजम्भादीन् ।
ठद्वितियं धरणीपुरमीदृशमिदमालिखेत्प्राज्ञः ॥ ९ ॥

भा० टी०—उसके बाहिर आठों दिशाओंमें वार्ताली मंत्रमें

कही हुई जम्भा आदि देवियोंको लिखे। उसके आगे दो ठकार और फिर पृथिवीमण्डल बनावे। बुद्धिमान् इस प्रकारका मन्त्र बनावे।

आठों देवियोंके मन्त्रोंका उद्धार—

"ॐ जम्भे स्वाहा। ॐ जम्भिनि स्वाहा। ॐ स्तम्भे स्वाहा। ॐ स्तम्भिनि स्वाहा। ॐ अन्धे स्वाहा। ॐ अन्धिनि स्वाहा। ॐ रुन्धे स्वाहा। ॐ रुन्धिनि स्वाहा।"

फलके शिलातले वा हरितालमनःशिलादिभिर्लिखितम्।
कोपगतिसैन्यजिव्हास्तम्भ विदधाति विधियुक्तम्॥ १०॥

भा० टी०—यह यन्त्र काठकी तखती अथवा पत्थरकी शिला पर हड़ताल और मनशिल आदिसे विधिपूर्वक लिखा जानेसे क्रोध, गति, सेना और जिव्हाका स्तंभन करता है।

यन्त्र संख्या २३

दिव्यवस्तु स्तम्भक यंत्र



नामग्लौंमुर्वीपुरवंपंग्लौंकारवेष्टितं कृत्वा ।
ह्लींकारचतुर्वलयं स्वानामयुक्तं ततो लेख्यम् ॥ ११ ॥

भा० टी०—नामको क्रमशः ग्लौं, पृथिवीमण्डल, वं पं और ग्लौंसे वेष्टित करके उसके चारों ओर ह्लीं के ४ वलय बनावे।

ॐ उच्छिष्टपदस्याग्रे स्वच्छन्दपदमालिखेत् ।
ततश्चाण्डालिनीस्वाहा टान्तयुग्मकवेष्टितम् ॥ १२ ॥

भा० टी०—उसके पश्चात् 'ॐ उच्छिष्टस्वच्छन्दचाण्डालिनी स्वाहा' इस मन्त्रसे वेष्टित करके दो ठ से वेष्टित करे।

पृथिवीवलयंदत्त्वा पूर्वोक्तमन्त्रेण वेष्टयेद्बाह्ये ।
रजनीहरितालाद्येर्भूर्जे विधिनान्वितो विलिखेत ॥ १३ ॥

भा० टी०—फिर पृथिवीमण्डल बनाकर उसके बाहिर पूर्वोक्त मन्त्रसे ही वेष्टित करदे। इस यन्त्रको केशर और हड़ताल आदिसे विधिपूर्वक भोजपत्र पर लिखे।

तत्कुलालकरमृत्तिकावृतं तोयपूरितघटे विनिक्षिपेत् ।
पार्श्वनाथमुररिस्थमर्चयेत् दिव्यशोधनविधानमुत्तमम् ॥१४॥

भा० टी०—इस यंत्रको कुम्हारके हाथकी मिट्टीसे घिरे हुये जलसे भरे हुये घड़ेमें रखकर उसके ऊपर पार्श्वनाथ भगवान्की पूजा करे। यह दिव्य वस्तुओंके स्तंभनका उत्तम विधान है।

यन्त्र संख्या २४

## सेना स्तम्भक यन्त्र



रिपुनामान्वितं मान्तं मलवरयूंकारसंयुतं टान्तम्।
तद्बाह्ये भूमिपुरं त्रिशूलभूतोग्रमृगवेष्ट्यम् ॥ १५ ॥

भा० टी०—शत्रुके नाम सहित और ठम्ल्व्र्यूं को लिखकर उसके बाहिर पृथिवीमण्डल बनाकर उसको त्रिशूल, भूत और हिंसक पशुओंसे घेर देवे।

प्रतिरूपहस्तखड्गैर्निहन्यमानारिरूपपरिवेष्ट्यम् ।
शत्रोर्नामान्तरितैं समन्ततो वेष्टयेत्पिण्डैः ॥ १६ ॥

भा० टी०—शत्रुके नामके बाहिर प्रतिशत्रु (शत्रुके शत्रु) के हाथ शस्त्रसे मारे जाते हुवे शत्रुकी मूर्तिको बनाकर उसको चारों ओर शत्रुके नामके बाहिरके पिण्ड ह्म्ल्व्र्यूँ घेर दे ।

प्रतिरिपुवाजिमहागजनामान्तरितं समन्ततो मन्त्री ।
विलिखेदों हूं ह्रीं ऐं ग्लौं स्वाहा टान्तयुग्मान्तम् ॥ १७ ॥

फिर उसको निम्नलिखित मन्त्रसे घेर देवे ।
"ॐ हूं ह्रीं ऐं ग्लौं स्वाहा ठः ठः अमुकस्य पट्टाश्वं ॐ हूं ह्रीं ऐं ग्लौं स्वाहा ठः ठः अमुकस्य पट्टगजं ॐ हूं ह्रीं ऐं ग्लौं स्वाहा ठः ठः ॥"
(इस मंत्रमें अमुकके स्थानमें शत्रुका नाम लिखा देना चाहिये ।)

मन्त्रेण वेष्टयित्वाऽनेन ततो शत्रुविग्रहो लेख्यः ।
अष्टासु दिक्षु बहिरपि माहेन्द्रमण्डलं दद्यात् ॥ १८ ॥

भा० टी०—फिर उसको निम्नलिखित मत्रसे वेष्ठित करके आठों दिशाओंमें शत्रुकी मूर्ति लिखे और उसके बाहिर माहेन्द्र मण्डल बनावे—

भेदय२ ग्रस२ खादय२ मारय२ हुं फट् ।

प्रेतवनात्सञ्ज्वालितमृतकमुखोत्थितपटेऽथवा विलिखेत् ।
कृष्णाष्टम्यां युद्धात्त्यक्तप्राणस्य संग्रामे ॥ १९ ॥

भा० टी०—इस यन्त्रको स्मशानसे लाए हुये मृतकके

मुखपरके वस्त्र अथवा कृष्णाष्टमीको युद्धमें मरे हुये योद्धाके वस्त्रपर लिखे।

कन्याकर्तितसूत्रं दिवसेनैकेन तत्पुनर्वीतम्।
तस्मिन् हरितालाद्यैः कोरंटकलेखनीलिखितम् ॥२०॥

भा० टी०–कन्या द्वारा कते हुये सूतका एक दिनमें ही कपड़ा बुनवा कर उसपर इस यन्त्रको कोरटककी कलम और हरिताल आदिसे लिखे।

पद्मावत्याः पुरतः पीतैः पुरा समभ्यर्च्य।
यन्त्रपटं बध्नीयाग्मख्याते चोन्नतस्तम्भे ॥२१॥

भा० टी०–फिर इस यन्त्रको पद्मावतीदेवीके सामने पीले पुष्पोंसे पूजन करके इसको एक अत्यन्त ऊंचे प्रसिद्ध स्तंभमें बांध दे।

तं दृष्ट्वा दूरतरान्नश्यन्ति भयेन विह्वलीभूताः।
विरचितसेनाव्यूहात्संग्रामेऽशेषरिपुवर्गाः ॥२२॥

भा० टी०–इस यन्त्रको दूरसे देखकर युद्धमें सेनाका व्यूह बनाये हुये सब शत्रु लोग भयसे विह्वल होकर भाग जाते हैं।

इति भैरव पद्मावतीकल्पकी भाषाटीकामें 'स्तम्भन यन्त्राधिकार' नामका पंचम परिच्छेद समाप्त।



# षष्ठम परिच्छेद

## (स्त्री आकर्षण यंत्र)

यंत्र संख्या २५

**इष्टाङ्गनाकर्षण यन्त्र प्रथम**






द्विरेफयुक्त लिख मान्तयुग्मं षष्ठस्वरौंकारयुतं सबिन्दुः ।
स्वरावृत पञ्चपुराणि बहिः रेफात्क्रमात्क्रोमर२ ह्रीं च कोणे ॥१॥
ब्लैंकाररुद्ध च तथा ह्म्क्ष्रीं ब्लूंकाररुद्धं च झ्रौं तथैव ।
क्रमेण दिक्षु त्रिषु चाम्बिकायाः मत्र बहिर्वह्निमरुत्पुरञ्च ॥२॥

भा० टी०-र्यूं और यौं बीजोंको सोलहों स्वरोंसे घेरकर उनके चारों ओर पांच अग्नि मंडल बनावे। उनमेंसे प्रथम मण्डलके तीनों कोनोंमें यं बीज, द्वितीयमें क्रों, तृतीयमें ह्रीं, चतुर्थमें ब्लैंसे रुका हुआ ह्त्क्ष्रीं बीज और पञ्चममें ब्लूंसे रुका हुआ झ्रौं बीज लिखकर मण्डलोंके चारों ओर अम्बिका मन्त्र लिखे। और उसके बाहिर अग्नि मण्डल तथा वायु मण्डल बनावे।

मन्त्रोद्धार—

"ॐ नमो भगवति अम्बे अम्बाले अम्बिके यक्षदेवि र्यूं ब्लैं ह्त्क्ष्रीं ब्लूं झ्रौं रः रः रः रः रः रां रां नित्ये क्लिन्ने मदद्रवे मदनातुरे ह्रीं क्रों अमुकीं मम वश्य कृष्टिं कुरु २ संवौषट्।"

इष्टाङ्गनाकर्षणमाहुराद्या धत्तूरताम्बूलबिषादिलेख्यम्।
यन्त्र पटे खर्परताम्रपत्रे दिनत्रये दीपशिखाभितसम्॥ ३॥

भा० टी०—इस यन्त्रको धतूरे पानके रस और शृङ्गीविष आदिसे वस्त्र, खर्पर या ताम्रपत्रपर लिखकर तीन दिनतक दीपककी शिखापर तपानेसे यह इच्छित स्त्रीका आकर्षण करता है।

### यंत्र संख्या २६

### इष्टाङ्गनाकर्षण यंत्र द्वितीय



ॐ ह्रीं हृत्कमले गजेन्द्रवशगां सर्वाङ्गसन्धिष्वपि ।
मायामाबिभ्रियेत्कुचद्वितययोर्मूर्ध्नि योनिदेशे तथा ॥




क्रोंकारैः परिवेष्ट मन्त्रवलय दद्यात्पुरं चानलं।
तद्बाह्येऽनलभूपुरं त्रिदिवसे दीपाग्निनाकर्षणम् ॥ ४ ॥

पत्रे स्त्रीरूपमालिख्यमूर्द्धपादमधः शिरः।
ब्रह्मादिराजिकाधूमभानुदुग्धेन लेपयेत् ॥ ५ ॥

एक ताम्रपत्रपर अपनी इच्छित स्त्रीके रूपको ऊपरको पैरे और नीचेको शिर करके बनावे। उसके हृदयकमलमें 'ॐ ह्रीं' शरीरके सब जोड़ोमें 'क्रों' दोनों कुचोंमें 'ह्रीं' और योनिदेशमें 'य्यूं' लिखकर उसको चारों ओर 'क्रों' से घेरकर मन्त्रका वलय, अग्निमण्डल, वायुमण्डल और पृथिवीमण्डल बनावे।

इस यन्त्रको धतूरे, सफेद सर्सों, गेहू और आकके दूधसे ताम्रपत्रपर लिखकर तीन दिन तक दीपककी अग्नि पर तपानेसे इच्छित स्त्रीका आकर्षण होता है।

मन्त्रोद्धार—

ॐ नमो भगवति कृष्णमातङ्गिनि शिलावल्कलकुसुमरूपधारिणि किरातशवरीसर्वजनमोहिनि सर्वजनवशकरि ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अमुकां आकर्षय २ समवश्याकृष्टिं कुरु कुरु संवौषट्।

यंत्र संख्या २७

### स्त्री आकर्षण यंत्र तृतीय—



अग्निपुटकोष्ठमध्ये कलावृत भुवननाथमंकुशरुद्धम् ।
कोष्टेषु प्रणवांकुशमायारतिनाथररश्च ॥ ६ ॥

भा० टी०—दो अग्नि मण्डलोंके सम्पुटके बीचमें सोलह स्वरोंसे घिरे हुये 'ह्रीं' बीजको लिखकर उसके दोनों ओर क्रों बीज लिखे। छहों कोनोंमें क्रमशः ॐ, क्रों, ह्रीं, क्लीं, रं और रः बीजोंको लिखे।

कृष्णशुनकस्य जङ्घाशल्ये प्रविलिख्य बाहुरक्तेन।
खदिराङ्गारैस्तप्तं सप्ताहादानयत्यबलाम् ॥ ७ ॥

भा० टी०—यह यंत्र काले कुत्तेकी हड्डी में अपने हाथके नाखूनसे रक्तसे लिखा हुआ खैरके अंगारोपर तपाया जानेसे स्त्रीको ७ दिनके भीतर आकर्षण करता है।

अथवा रजस्वलाया वस्त्रे संलिख्य जलजनागिन्याः।
पुच्छं विधाय वर्ति तद् पादान्ययेन्नारीम् ॥ ८॥

भा॰ टी॰—अथवा इस यंत्रको रजस्वलाके वस्त्र पर लिखकर उस सहित पनियाली नागिनका पूंछको बत्ती बनाकर जलानेसे स्त्रीका आकर्षण होता है।

यंत्र संख्या २८

स्त्री आकर्षण यन्त्र चतुर्थ



पाशाङ्कुशौ क्रोंकारमान्तररूपौ मन्त्रावृत वायुपुरञ्च बाह्ये।
आकर्षयत्यष्ट दुमदाजनानां करोति यन्त्रं रवीदरोग्नितप्तं ॥१०॥

ह्रींकारमध्ये प्रविलिख्य नाम षट्कोणचक्रं बहिराभिलेख्य ।
कोणेषु तत्त्व त्रिषु चोर्ध्वकोणद्वये पुनर्य्यूंमधरों लिखेच ॥ ९ ॥

भा० टी०—ह्रींके मध्यमें स्त्रीके नामको लिखकर उसके बाहिर षट्कोण चक्र बनावे, उसके ऊपरके त्रिभुजके तीनों कोणोंमें ह्रीं, ऊपरके दोनों कोणोंमें य्यूं और नीचे ॐ को लिखे।

पाशाङ्कुशौ कोणशिखान्तरस्थौ मन्त्रावृतं वायुपुरञ्च बाह्ये ।
आकृष्टिसिद्धप्रमदाजनानां करोति यन्त्र खदिराग्नितप्तम् ॥ १० ॥

भा० टी०—उसके प्रत्येक कोणके ऊपर आं और क्रों को लिखे। फिर इन सबको निम्नलिखित मन्त्रसे वेष्टित करके उसके बाहिर वायुमण्डल बनावे। यह यन्त्र खैरकी अग्निसे तपाया जानेसे इच्छित स्त्रियोंका आकर्षण करता है।

मन्त्रोद्धार—

'ॐ ह्रीं ह्स्क्लीं ह्र्क्लीं आं क्रों य्यूं नित्य क्लिन्ने मदद्रवे मदनातुरे अमुकां मम वश्याकृष्टिं कुरु२ संवौषट् ।'

लिखित्वा ताम्रपत्रे वा श्मशानोद्भवखर्परे ।
तदङ्गमलधत्तूरविषाङ्गारप्रलेपितम् ॥ ११ ॥

इस यन्त्रको ताम्रपत्र या श्मशानके खप्परपर स्त्रीके अंगके कूचों मल, धतूरे, शृङ्गीविष और अंगारसे लिखना चाहिये।।

यंत्र संख्या २९

स्त्री आकर्षण यन्त्र पंचम



ह्रीं वदने योनौ क्लीं ह्क्लीं कण्ठे तु स्मराक्षरं नाभौ।
हृदये द्विरेफयुक्तं हक्कारं नामसंयुक्तम्॥ १२॥

भा० टी०—एक चित्र अपनी इच्छित स्त्रीका बनाकर उसके मुखमें ह्रीं, योनिमें ब्लें, कण्ठमें ह्स्क्लीं, नाभिमें क्लीं, हृदयमें हूं तथा स्त्रीका नाम लिखे।

नाभितले ब्लोङ्कारं वेदादिं मस्तके च संविलिखेत्।
स्कन्धमणिबन्धकूर्परपदेषु तत्त्वं प्रयोक्तव्यम्॥ १३॥

भा० टी०—नाभिके नीचे ब्लूं मस्तकमें ॐ तथा कंधों, हाथकी कलाई कनपटी और पैरोंमें ह्रीं बीजको लिखे।

तस्तले य्यूंकारं सन्धिषु शाखासु शेषतो रेफान्।
त्रिपुटितवह्निपुरत्रयमथ तद्बाह्ये प्रदेशेषु॥ १४॥

हथेलियोंमें य्यूं जोड़, अगुलियो और शेष अगोंमें रेफ लिखकर उसके बाहिर तीन अग्नि मण्डलोंकी पुट बन वे।

कोष्टेषु भुवननाथं कोष्ठाग्रान्तरनिविष्टमङ्कुशबीजम्।
वलयं पद्मावत्या मन्त्रेण करोतु तद्बाह्ये॥ १५॥

भा० टी०—उस अग्नि मण्डलकी पुटके नौ कोठोंमें ह्रीं तथा कोठोंके ऊपर क्रों बीज लिखे। उसके चारों ओर पद्मावतीके निम्नलिखित मन्त्रका वलय बनावे।

पद्मावतीका मन्त्र—

'ॐ ह्रीं ह्रैं ह्स्क्लीं पद्मे पद्मकटिनि अमुकां मम वश्याकृष्टिं कुरु कुरु संवौषट्।'

अंकुशरोधं कुर्यात्तद्बाह्ये मायया त्रिधाऽऽवेष्ट्यम्।
यावकमलयजचन्दनकाश्मीराद्यैरिदं लिखेद्यन्त्रम्॥ १६॥

भा० टी०—उसके बाहिर तीनबार ह्रींसे वेष्ठित करके क्रोंसे निरोध करदे। इस यन्त्रको अलक्तक, अगरु, चन्दन तथा केशर आदिसे लिखे।




वस्त्रे रजस्वलायाः खदिराङ्गारेणतापयेद्धीमान् ।
कुरुतेऽभिलषितवनिताऽऽकृष्टिं सप्ताहमध्येन ॥ १७ ॥

भा० टी०—बुद्धिमान् इस यन्त्रको रजस्वलाके वस्त्रपर लिखकर खैरके अंगारोंपर तपावे तो यह यन्त्र एक सप्ताहके भीतर २ इच्छित स्त्रीका आकर्षण करता है ।

रविदुग्धादिविलिप्ते युवतिकपालेऽथवा लिखेद्यन्त्रम् ।
पुरुषाकृष्टौ च पुनः नृकपाले यन्त्रमेवेदम् ॥ १८ ॥

भा० टी०—अथवा इस यन्त्रको आकके दूध, थूहरके दूध, गृहधूम, सफेद सर्सों और नमक आदिसे किसी स्त्रीके कपालपर लिखे ।

पुरुष आकर्षण करनेमें इसी यन्त्रको पुरुषके कपालपर लिखे ।

यन्त्र संख्या ३०

स्त्री आकर्षण यन्त्र षष्ठ



नाम तत्त्वविगर्भितं बहिरालिखेच्छिखिमण्डलं,
रेफमन्त्रवृतं स्मशानखर्परे विलिखेदिदम् ।
तापयेत्खदिराग्निना हिमकुङ्कुमादिरादरा-
दानयत्यबलां बलाद्दिनसप्तकैर्मदविह्वलाम् ॥ १९ ॥

भा० टी०—नामको ह्रींके अन्दर लिखकर उसके बाहिर अग्नि मण्डल बनावे, उसके चारों ओर रकार लिखकर निम्नलिखित मन्त्र स्मशानके खप्परपर चन्दन, केशर आदिसे आदरपूर्वक लिखकर यदि खैरके अंगारोंपर तपावे तो स्त्री मदसे विह्वल होकर सात दिनके अंदर २ आजाती है ।

मन्त्रोद्धार—

ॐ नमो भगवति चण्डकात्यायिनि सुभंग दुर्भगयुवति जननाकर्षयर ॐ ह्रीं र र्म्व्यूं संवौषट् देवदत्तायां हृदय घे घे ।

इति भैरवपद्मावती कल्पकी भाषाटीकामें "स्त्री आकर्षणयन्त्राधिकार" नामक षष्ठम परिच्छेद समाप्त ॥ ६ ॥






# सप्तम परिच्छेद

## वश्य यन्त्र

यंत्र संख्या ३१

### दाहज्वर शांत करनेका यन्त्र



हसः वृताभिधानं मलवरयषष्ठस्वरान्वितं कूटम् ।
बिन्दुयुतं स्वरपरिवृतमष्टदलाम्भोजमध्यगतम् ॥ १ ॥

भा० टी०—हंसः पदसे घिरे हुये नामको क्ष्म्ल्व्र्यूं बीजसे घेरकर उसको स्वरोंसे घेर दे और उसके चारोंओर एक अष्टदल कमल बनावे ।

तेजोऽर्हं सोमसुवाहंसःस्वाहेतिदिग्दलेषु लिखेत् ।
आग्नेयादिदलेष्वपि पिण्डं यत्कर्णिकालिखितम् ॥२॥

भा० टी०—उस कमलकी पूर्वादि दिशाओंके दलोंमें 'ॐ अर्हं झ्वीं क्ष्वीं हसः स्वाहा' मन्त्र लिखकर विदिशाओंमें क्ष्म्ल्व्र्यूं पिण्डको लिखे ।

भूर्जे सुरभिद्रव्यैर्विलिख्य तत्सिक्थकेन परिवेष्ट्य ।
नूतनघटेऽम्बुपूर्णे तद्यन्त्रं स्थापयेद्धीमान् ॥ ३ ॥

भा० टी०—बुद्धिमान इस यन्त्रको कुंकुम कपूर आदिसे सुगन्धित द्रव्योंसे भोजपत्र पर लिखे । फिर इसको मोममें लपेटकर जलसे भरे हुये नये घड़ेमें रखदे ।

तन्दुलपूर्णं मृन्मयभाजनमप्युपरि तस्य संस्थाप्य ।
श्री पार्श्वनाथसहितं करोति दाहज्वरोपशमम् ॥ ४ ॥

भा० टी०—उसके ऊपर चांवलोंसे भरे हुये मिट्टीके बर्तनकी स्थापना करके उसके ऊपर श्री पार्श्वनाथ भगवानकी स्थापना करनेसे यह यन्त्र दाहज्वरको शान्त करता है ।

श्रीखण्डेन तद्लिख्य पाययेत्कांस्यभाजने ।
महादाहज्वरग्रस्तं तत्क्षणेनोपशाम्यति ॥ ५ ॥

भा० टी०—अथवा इस यन्त्रको कांसेके बर्तनपर श्रीखण्डसे लिखकर पिला देनेसे महा दाहज्वर भी उसी क्षण शांत हो जाता है ।

मन्त्रोद्धार—

"ॐ नमो भगवते पार्श्वचन्द्राय क्ष्म्ल्व्र्यूं र्हं झ्वीं क्ष्वीं हंसः अ सि आ उ सा स्वाहा ।"

यन्त्र संख्या ३२

## वश्य यन्त्र प्रथम



क्लीं तत्त्वकूटेन्दुवृतं स्वनाम तद्बाह्यभागेष्टदलाब्जपत्रम् ।
पत्रेषु पद्मावरमूलमत्रं वेष्टयं तदाकर्षणपल्लवेन ॥ ६ ॥

भा० टी०—क्लैं ह्रीं क्ष और ठ से घिरे हुये अपने नामको लिखकर उसके बाहिर अष्ट दल कमल बनावे। उसके पत्रोंमें पद्मावतीका मूल मन्त्र लिखकर उसको आकर्षण पल्लव (संवौषट्) से वेष्टित करदे।

मन्त्रोद्धार—

"ॐ ह्रीं हैं हम्क्लीं पद्मे पद्मकायिने नमः।"

यन्त्र ततश्चार्द्ध शशिप्रवेष्ट्यं विलिख्य यन्त्रं फलके वटस्य।
गोरोचनासयुक्तकुंकुमाद्यैः साध्यस्य नानारुणचन्दनेन ॥ ७ ॥

भा० टी०—फिर इस यन्त्रको अर्धचन्द्राकार रेखासे घेरकर वटवृक्षकी तखतीपर गोरोचन या केशर आदिसे लिखें। साध्यके नामवाले यन्त्रको लाल चन्दनसे लिखें।

कृत्वा ततश्चोभयसम्पुटञ्च श्रीपार्श्वनाथस्य पुरोनिवेश्य।
सन्ध्यासु नित्य करवीरपुष्पैर्भवेद्वश्य जपतःसुसाध्यम् ॥ ८ ॥

भा० टी०—तब उन दोनोंका मुख मिलाकर श्री पार्श्वनाथ भगवानके सामने रखकर प्रातः साय और दोपहर तीनों संध्याओंमें कनेरके फूलोंपर जप करनेसे यन्त्र सिद्ध होता है।

यन्त्र संख्या ३३

## वश्य यन्त्र द्वितीय



अन्त्यद्वर्गं तृतीय तुयवकार तत्ववृताह्वयं ।
हंसवर्णवृतं ततो द्विगुणीकृताष्टदलाम्बुजम् ॥
तेपु षोडशसत्कलाशिरसोनशून्यवृत बहि-
र्मायया परिवेष्टितं प्रणवादिकाभिरावृत्तम् ॥ ९ ॥

अन्त्यवर्ग (ऊष्मों) के तृतीय (स) चतुर्थ (ह) और ह्रीं से घिरे हुये नामको 'हस' से घेरकर बाहिर सोलह दल कमल बनाकर उनमें सोलह कलायें लिखे। फिर उसको ।शर सहित हकारसे वेष्टित करके माया (ह्रीं) से वेष्टित करे और बाहिर 'ऊंक' से लेकर 'ॐ्ः' तक लिखे।

यन्त्रमाबिलिखेदिदं हिमकुङ्कुमागुरुचन्दनैः ।
भूर्जके फलकेऽथवा भुवि गोमयेन विमार्जिते ॥
प्रत्यहं विधिना समं जपतोऽरुणप्रसवै भृशं ।
तस्य पादसरोजषट्पदसन्निभं भुवनत्रयम् ॥ १० ॥

भा० टी०—इस यन्त्रको भोजपत्र, बटकी तखती अथवा गोबरसे लीपकर शुद्ध की हुई भूमिपर कपूर, केशर, अगरु व चन्दनसे लिखकर प्रतिदिन निम्नलिखित मन्त्रका लाल कनेरके फूलोंसे विधिपूर्वक जप करनेवालेके चरण कमलोंमें जगत भौंरेके समान लोटार फिरता है। मन्त्रोद्धार—

'ॐ ह्रीं ह्स्क्लीं क्लें र्हं अ सि आ उ सा अनाहत विद्यै नमः।'

यन्त्र संख्या ३४-वश्य यन्त्र तृतीय



ब्रह्मान्तर्गत नाम मायया परिवेष्टितम् ।
वेष्टितं कामराजेन बाह्ये षोडशपत्रकम् ॥ ११ ॥

भा० टी—नामको क्रमशः ॐ ह्रीं और क्लीं से वेष्टित करके उसके बाहिर सोलह दल कमल बनावे ।

पञ्चबाणा न्यसेत्तेषु स्वाहान्तोङ्कारपूर्वकान् ।
तद्बाह्ये मायया वेष्ट्यं क्रोङ्कारेण निरोधयेत् ॥ १२ ॥

भा० टी०—इन सोलहों दलोंमें 'ॐ द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं सः स्वाहा' इस मंत्रको लिखकर बाहर ह्रीं से वेष्टित करके क्रोंसे निरोध करे ।

भूर्जे पत्रे पटे वाऽपि विलिख्य च हिमादिभिः ।
ॐ द्रीं क्लीं ब्लूं सः कारान्त्य मन्त्रं क्षोभकरं जपेत् ॥ १३ ॥

भा० टी०—इस यंत्रको भोजपत्र या वस्त्र पर कपूर और सुगंधित द्रव्योंसे लिखकर क्षोभन करनेवाले 'ॐ द्रीं क्लीं ब्लूं सः' मन्त्रका जाप करे ।

यंत्र संख्या ३५

वश्य यंत्र चतुर्थ



अष्टदलकमलमध्ये स्वनामकृतवं दलेषु चित्तभवम् ।
पुनरप्यष्टदलाम्बुजमभिमदनाक्षरणं ततो लेख्यम् ॥ १४ ॥

भा० टी०—एक अष्टदल कमलकी कर्णिकामें ह्रीं के भीतर नाम लिखकर उसके आठों दलोंमें क्लीं लिखे। उसके पश्चात् फिर आठ दल बनाकर उनमें क्लीं लिखे।

षोडश दलगतपद्मं क्लींकारं वरदलेषु सुरभिद्रव्यैः।
ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं बारेस्तयन्त्रं वेष्टयेत्परितः ॥ १५ ॥

भा० टी०—उसके पश्चात् सोलह दल कमल बनाकर उसके दलोंमें क्ष्रीं को सुगंधित द्रव्योंसे लिखे, और फिर उस यन्त्रको चारों ओर "क्ष्रां क्ष्रीं क्ष्रूं क्ष्रौं" घेर देवे।

तद्बाह्येऽर्कशशीभ्यां जपतः शून्यैश्च पञ्चभिर्नित्यम्।
नागनरामरलोकः क्षुभ्यति वश्यत्वमायाति ॥ १६ ॥

भा० टी०—उसके बाहिर सूर्य और चन्द्रमासे वेष्टित करके पञ्च शून्यों 'ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः' जप करनेसे नागलोक, मनुष्यलोक, और देवलोक सभी वशमें हो जाते हैं।

## अरिष्टनेमि मन्त्र

अष्टलघुपाषाणान् दिशासु परिजाप्य निक्षिपेद्धीमान्।
चौरादिरौद्रजीवैरभयं सम्पद्यतेऽटव्याम् ॥ १७ ॥

भा०टी०—यदि बुद्धिमान मनुष्य निम्नलिखित मन्त्रको वनमें आठ पत्थरकी कङ्करों पर जपकर उन्हें आठों दिशाओंमें फेंक दें, तो चोर आदि भयङ्कर जीवोंसे भय नहीं रहता।

मन्त्रोद्धार—

"ॐ णमो भयवदो अरिट्ठनेमिस्स अरिट्ठेण बधेण बधामि रक्खसाण भूयाणं खेचराण चाराण दाढीण सायणीण महोरगाण अण्णे जे के विदुट्ठा सम्भवन्ति तेसिं सव्वेसिं मण मुह गइं दिट्ठिं बंधामि धणुर महाधणुरे ठः ठः ठः ठः ठः ठः हूं फट्।"

## यन्त्र संख्या ३६
## वश्य यन्त्र पञ्चम



स्वरबीजयुतं शून्यं तत्वेनेङ्कारवेष्टितम् ।
बाह्येऽष्टदलाम्भोज नित्यक्लिन्ने मदद्रवे ॥ १८ ॥
मदनातुरे क्षषडिति विलिखेत्स्वाङ्गान्तविनयपूर्वेण ।
त्रिभुवनवश्यवश्य प्रतिदिनम भवति संजपतः ॥ १९ ॥

भा० टी—एक अष्टदल कमलकी कर्णिकामें नाम सहित क्लीं ह ह्रीं और ऐंको लिखकर उसके आठों दलोंमें निम्न लिखित मन्त्र लिखकर इसी मन्त्रका प्रतिदिन जप करे तो अवश्य ही वशमे हो जाते हैं।

मन्त्रोद्धार—

'ॐ हक्लीं ह्रीं ऐंनित्यक्लिन्ने मदद्रवेमदनातुरे त्रिभुवनं मम वशी भवतु२ वषट स्वाहा।'




यन्त्र संख्या ३७

## वश्य यन्त्र षष्ठ–( त्रैलोक्य क्षोभण यन्त्र )



चर्णान्त मदनयुतं वाग्भवोपरि संस्थितं वसुदलाब्जम् ।

दिक्षु विदिक्षु च माया वाग्भववीज ततो लेख्यम् ॥ २० ॥

भा० टी०—एक अष्टदल कमलकी कर्णिकामें नामको हक्लीं और ऐंसे वेष्टित करके लिखे। उसकी दिशाओंके चार दलोंमें ह्रीं और बिदिशाओंमें ऐं लिखे।

त्रैलोक्यक्षोभणं यन्त्रं सर्वदा पूजयेदिदम् ।

हस्तेबद्धं करोत्येव त्रैलोक्यजनमोहनम् ॥ २१ ॥

भा० टी०—इस तीन लोकको क्षोभित करनेवाले यन्त्रका

प्रतिदिन पूजन करके इसको हाथमें बांधनेसे यह तीन लोकको मोहित करता है।

मन्त्रोद्धार—

"ॐ ह क्लीं ऐं ह्रीं देवदत्तस्य सर्वजनवश्यं कुरु२ वषट्।"

## दूसरेको सुलानेका मन्त्र

भ्रम युगलं केशिभ्रम माते भ्रम विभ्रमं च मुह्य पदम्।
मोहय पूर्णः स्वाहा मन्त्रं यं प्रणय पूर्वगतः॥ २२॥

मन्त्रोद्धार—

"ॐ भ्रमर केशिभ्रम मातेभ्रम विभ्रमं मुह्य२ मोहय२ पूर्णः पूर्णः स्वाहा।"

एतेन लक्षमेक भूमिमसंप्राप्त सर्षपैर्जप्त्वा।
क्षिप्ते गृहदेहल्यामकालनिद्रां जनः कुरुते॥ २३॥

भा० टी०—इस मन्त्रको पृथ्वीपर न गिरी हुई सरसोंसे एक लक्ष जप कर वह सरसों जिस घरकी देहलीपर डाली जाती है उस घरवालोंको असमयमें निद्रा आ जाती है।

## रण्डायक्षिणीकी सिद्धि

मृतविधवाब्राह्मण्याः पादतलालक्तकेन परिलिखितम्।
तद्वक्त्रपिहितवस्त्रे विधवारूपं निराभरणम्॥ २४॥

भा० टी०—मृतक विधवा ब्राह्मणीके पैरके अलक्तकसे उसके मुखके ढकनेके वस्त्रपर बिना आभरणवाली विधवाका रूप बनावे।

प्रणवं विच्चे मोहे स्वाहान्तं सप्तलक्षजाप्येन।
एकाकिनी निशायां सिध्यति सा यक्षिणी रण्डा॥ २५॥

भा० टी०—"ॐ विच्चे मोहे स्वाहा" इस मन्त्रका अकेले रात्रिके समय सात लक्ष जप करनेसे यह रण्डा यक्षिणी सिद्ध होती है।




यत्साधकाभिलषितं तत्तस्मै वस्तु सा ददात्येव।
क्षोभं प्रयान्ति रण्डाः सर्वा अपि भुवनवर्तिन्यः॥ २६॥

भा० टी०—वह साधककी इच्छा की हुई सभी वस्तुएं देती है, उससे लोकमें रहनेवाली सभी विधवाएं क्षोभको प्राप्त होती हैं।

यंत्र संख्या ३८

**स्त्री वशीकरण ध्यान**



तत्त्वं मन्मथबीजस्य तलोपरि विचिन्तयेत्।
पार्श्वयोरेबल पिण्डं भ्रमन्तमरुणप्रभम्॥ २७॥

भा० टी०—क्लींके ऊपर ह्रींका ध्यान करके उसके दोनों ओर घूमते हुये अरुण प्रभावाले 'ब्लें' का ध्यान करे।

योनौ क्षोभं मूर्धनं मोहनि पातन ललाटस्थम्।
लोचनयुग्मे द्रावं ध्यानेन करोतु वनितानाम्॥ २८॥

भा० टी०—यह ध्यान स्त्रियोंकी योनिमें करनेसे क्षोभ, सिरमें करनेसे मोहन, मस्तकमें करनेसे पातन (विह्वल होकर गिरना), और दोनों नेत्रोंमें करनेसे द्रावण होता है।

शीर्षास्य हृदय नाभौ पादौषानङ्गवाणमथ योज्यम् ।
सम्मोहनमनुलोम्ये विपरीते द्रावणं कुरुते ॥ २९ ॥

भा० टी०—शिर, मुख, हृदय, नाभि और पैरोंमें कामदेवके पांच बाण 'द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं सः' को इसी सीधे क्रमसे लगानेसे सम्मोहन और उलटे क्रममें लगानेसे द्रावण होता है।

ददयात्ताम्बूलगन्धादीन्स्मरबाणाभिमन्त्रितान् ।
क्षालयेदात्मवक्त्रं च स स्त्रीणां मन्मथो भवेत् ॥ ३० ॥

भा० टी०—कामके बाणोंसे अभिमंत्रित करके तांबूल इत्र आदि देवे और उसी मन्त्रसे अपने मुखको धोवे, इस प्रकार वह स्त्रियोंका कामदेव हो जाता है।

मन्त्रोद्धार—

"ओं द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं सः हक्लीं एं नित्यक्लिन्ने मदद्रवे ह्रीं सर्वजनं मम वश्यं कुरु २ वषट् ॥"

सिन्दूरारुणवाससन्निभप्रभंब्लेंकारसत्पिण्डकम्,
कान्तागुह्यगत प्रसंचलितमित ध्यात्वा मनोरञ्जितम ।
लाक्षारागमबिन्दुवर्षबर्षं प्रस्यन्दि कामादरात,
सप्ताहेन बशं करोतु वनीतां तत्तत्र चित्रं कुतः ॥ ३१॥

भा० टी०—सिन्दूरिया लालवस्त्रके समान प्रभावाले उत्तम पिण्ड ब्लेंको स्त्रीके योनिस्थानमें तेजीसे धूमता हुआ मनको प्रसन्न करनेवाला, लाखकी लालिमाकी बून्दोंके समूहको बरसाकर बहाता हुआ—ध्यान करनेसे स्त्री कामके वेगसे यदि एक सप्ताहके अन्दर ही बशमें आ जावे तो इसमें क्या आश्चर्य है।

विचिन्तयेदेवब्लपिण्डमेकं सिन्दूरवर्णं वनितावराङ्गे।
तद्द्रावणं दृष्टिनिपातमात्रात्सप्ताहतोऽप्यानयनं करोति॥ ३२ ॥




भा० टी०— ब्लें बीजको स्त्रियोंके गुह्यस्थानमें सिन्दूरके वर्णका ध्यान करनेसे देखते ही स्त्री द्रवित हो जाती है और सात दिनके अन्दर२ ही आ जाती है।

## किसीको ज्वर लानेका मन्त्र

ब्राह्मणमस्तककेशै कृत्वा रज्जुं तया नरकपालम् ।
आवेष्ट्य साध्यदेहोद्वर्तनकेशनखरपादरजः ॥ ३३ ॥

भा० टी०—ब्राह्मणके सिरके बालोंकी रस्सी बनाकर उससे एक नर कपालको लपेटे और फिर साध्य पुरुषके शरीरके मल-विष्टा, केश, नख और पैरकी धूलको लेकर।

मनुजास्थि चूर्ण मिश्रं कृत्वा तन्निक्षिपेत्पुरोक्तपुटे ।
ज्वरयति मन्त्रस्मरणात्सप्ताहाद्स्थिमथनेन ॥ ३४ ॥

भा० टी०—उसको मनुष्यकी हड्डीमें मिलाकर सबका चूर्ण करके उसको पहिले नर कपालमें डाल दे। तब मन्त्र जपते हुये हड्डीको गलनेसे शत्रुको एक सप्ताहके अन्दर२ ज्वर हो आता है।

मन्त्रोद्धार—

"ॐ नमो चण्डेश्वर चण्डकुठारेण अमुकं ज्वरेण ह्रीँ गृह्ण मारय हुं फट् घे घे।"

चण्डेश्वराय होमान्तं संजपेद्विनयादिना।
सहस्रदशकं मन्त्री पूर्वमारुणपुष्पकैः ॥ ३५ ॥

भा० टी०—मन्त्री पहिले 'ॐ चण्डेश्वराय स्वाहा' इस मन्त्रका लाल कनेरके पुष्पोंसे दस सहस्र जप कर लेवे।

यंत्र संख्या ३९

ज्वर हरण यन्त्र



टान्तपफारप्रणयनजान्तार्द्धशशि प्रवेष्टितं नाम ।
शीतोष्ण ज्वरहरणं स्यादुष्णहिताम्बुनिक्षिप्तम् ॥ ३६ ॥

भा० टी०—नामको क्रमशः ठ, प, ॐ, झ और अर्द्धचन्द्रसे वेष्टित करके उसको उष्ण जलमें डालनेसे शीतज्वर और शीतल जलमें डालनेसे उष्ण ज्वर नष्ट होता है।

## होम द्रव्य विधान

शाल्यक्षतदूर्वाङ्कुरमलयजहोमेन शांतिकं पुष्टिम् ।
करवीरपुष्पहवनात्कुर्यात्स्त्रीणां वशीकरणम् ॥ ३७ ॥

भा० टी०—शाठीके चांवल, दूबके अंकुर और लाल चन्दनके होमसे शांतिक और पुष्टिकर्म, लाल कनेरके पुष्पोंके हवनसे भी स्त्रियोंका वशीकरण होता है।

महिषाक्षपद्महोमात् प्रतिदिवसं भवति पुरजनक्षोभः ।
क्रमुकफलपत्र हवनात् राजानो वश्यमायान्ति ॥ ३८ ॥

भा० टी०—महिषाक्ष, गूगल और पद्म (कनेर) के होमसे नगरवासी प्रतिदिन क्षोभको प्राप्त होते रहते हैं। सुपारी और नागरवेल पानके हवनसे राजा लोग वशमें होते हैं।

तिल धान्यानां होमै राज्यदुतैर्भवति धान्यधनवृद्धिः ।
मल्लीप्रसूनहोमात्स्वघृताद्वश्यन्ति योगिजनाः ॥ ३९ ॥

भा० टी०—तिल, धान्य और घृतके होमसे धन धान्यकी वृद्धि होती है। मल्लिका (मोगरा) पुष्पके हवनसे योगिजन वशमें हो जाते हैं।

घृतयुतचूतफलानां वरहोमाद्भवति खेचरीवश्या ।
यक्ष्यक्षिणी च होमाद्भवति वशे ब्रह्मपुष्पाणाम् ॥ ४० ॥

भा० टी०—घी और आमके फलोंके हवनसे विद्याधरी वशमें होती है। पलाशके पुष्पोंके होमसे यक्ष्यक्षिणी वशमें होती है।

गृहधूमनिम्बराजी लवणान्वित काकपक्षकृतहोमे ।
एकोदरजातानामपि भवति परस्परं वैरम् ॥ ४१ ॥

भा० टी०—गृह धूम (आगार धूम), नीम, सफेद सरसों, नमक और काकपक्षके होमसे सगे भाइयोंका भी आपसमें द्वेष हो जाता है।

प्रेत वन शल्यमिश्रितर्बिभीतकाङ्गार सदन धूमानाम् ।
होमेन भवति मरणं पक्षाद्वैरिलोकस्य ॥ ४२ ॥

भा० टी०—श्मशानकी अस्थि, बहेड़ेके अंगारे और गृहधूमके होमसे शत्रु एक पक्षके अन्दर२ मर जाता है।

इति उभयभाषा कविशेखर श्रीमल्लिषेणसूरि विरचित भैरव पद्मावती कल्पकी पंडिता कलावतीदेवी सरस्वती (धर्मपत्नी काव्यसाहित्य-तीर्थाचार्य प्राच्यविद्यावारिधि श्री चन्द्रशेखर शास्त्री) कृत भाषा टीकामें "वश्य यन्त्राधिकार" नाम सप्तम परिच्छेद समाप्त ॥ ७ ॥

# अष्टम परिच्छेद

## ( निमित्ताधिकार )

### दर्पण निमित्तकी प्रथम सिद्धि

सिध्यति सहस्रजाप्यैर्दशगुणितैः प्रणवपूर्वहोमान्त्यः ।
दर्पणनिमित्तमन्त्रश्चलेचुलेप्रभृतिनोच्चार्यः ॥ १ ॥

दर्पण निमित्त नामक निम्नलिखित मंत्र दस सहस्र जापसे सिद्ध होता है—

भा० टी०—"ॐ चलेचुले चुण्डे कुमारिकयोरङ्गं प्रविश्य यथाभूतं यथाभव्यं यथासत्य भवति दर्शय२ भगवति मा विलम्बय विलम्बय ममाशामवहयं पूरय२ स्वाहा।"

सप्तवाराभिमन्त्रित गोदुग्ध पाययेत्कुमारिकयोः
ब्राह्मणकुलप्रसूत्योः तयोर्द्वयोः सप्तवत्सरयोः ॥ २ ॥

भा० टी०—इस मन्त्रसे गोदुग्धको सातबार अभिमंत्रित करके उसे ब्राह्मणकुलोत्पन्न सातर वर्षकी दो कन्याओंको पिलादे।

सस्नाप्य ततः प्रातर्दत्वा ताभ्यामथ प्रसूनादीन् ।
मूम्यामपतितगोमयसम्मार्जित मूतले स्थित्वा ॥ ३ ॥

भा० टी०—फिर प्रातःकाल स्नान करके पृथिवीपर न गिरे हुये गोबरसे पुते हुये स्थानमें खड़ा होकर उन दोनों कुमारियोंको पुष्प आदि देकर।

चतुरस्रमण्डलस्थं कलशं गन्धोदकेन परिपूर्णम् ।
तस्योपर्यादर्शं निवेशयेत्पश्चिमाभिमुखम् ॥ ४ ॥

भा० टी०—चौकोर मण्डलमें रक्खे हुये, सुगन्धित जलसे भरे हुये कलशके ऊपर एक दर्पण पश्चिमकी ओर मुख करके रख दे,

तदभिमुखं प्राक्कल्पितकुमारिकायुगलमथ निवेश्य ततः।
तद्धृदये ह्लूंकारं विचिन्तयेत्प्रणवसम्पुटितम् ॥ ५ ॥

भा० टी०—उस दर्पणके सामने पहिले संकल्प की हुई दोनों कन्याओंकी स्थापना करके उनके हृदयमें 'ॐ ह्लू ॐ' इस मंत्रका ध्यान करे।

शशिमण्डलवत्सौम्यं तन्मंत्रमनुस्मरन् स्वय तिष्ठेत्।
आदर्शवीक्ष्यमाण कुमारिकायुगलकं पृच्छेत् ॥ ६ ॥

भा० टी०—चन्द्र मण्डलके समान सोम्य रूपवाले उपरोक्त मन्त्रका ध्यान करता हुआ स्वयं बैठकर दर्पणमें देखती हुई उन दोनो कुमारियोंसे पूछे।

यद्दृष्टं यच्छ्रुत ताभ्यां तत्र रूप वचो यथा।
खड्गाङ्गुष्ठे जलादर्शे तत्सत्य नान्यथा भवेत् ॥ ७ ॥

भा० टी०—वह दोनों कन्याएं शस्त्र, अगुष्ट, जल या दर्पणके निमित्तमें इस प्रकारसे देखे हुये जिस रूपको या सुने हुये जिस वचनको कहेंगी वह अन्यथा नहीं हो सकता।

## दर्पण निमित्तकी द्वितीय सिद्धि

दर्पणाङ्गुष्ठदीपादिनिमित्तमवलोकयेत्।
सिध्यत्यष्टसहस्रेण मन्त्रो जाप्येन मन्त्रिणा ॥ ८ ॥

भा० टी०—मन्त्री इसी प्रकरणमें दर्पण, अंगूठे और दीपक आदिके निमित्तको भी देखे।

निम्नलिखित मन्त्र आठ सहस्र जपसे सिद्ध होता है—

"ॐ नमो मेरु, महामेरु ॐ नमो धरणि महाधरणि ॐ नमो

गौरि महागौरि ॐ नमः कालि महाकालि ॐ नमो इन्दे महा-इन्दे ॐ नमो जये महाजये ॐ नमो विजये महाविजये ॐ णमो पणसमणी महापणसमणी अवतर२ देवि अवतर२ मम चिन्तितं कार्यं सत्य ब्रूहि२ स्वाहा।"

दत्त्वा दर्भान्तरण दुग्धाहारं पुरा कुमारिकयोः।
संस्नाप्य ततः प्रातर्धवलाम्बरभूषणादीनि ॥ ९ ॥

भा० टी०—पहली रात्रिमें उन दोनों कुमारियोंको दाभकी शय्या और दुग्धका आहार देकर प्रातःकाल उनको स्नान करा कर श्वेत वस्त्र और आभूषण आदि देवे।

कलशादर्शकुमारीस्थानेष्वथ विन्यसेदिमं मन्त्रम्।
विनयं गजवशकरणं क्षां क्षीं क्षूं क्षारहोमान्तम् ॥ १० ॥

भा० टी०—इसके पश्चात् कलशके स्थान, दर्पणके स्थान और कुमारियोके खड़े रहनेके स्थानोंमें 'ॐ क्रों क्षां क्षीं क्षूं स्वाहा' इस मन्त्रका न्यास करे।

प्रणवादिपञ्चशून्यैरभिमन्त्र्य कुमारिकाकुचस्थाने।
अशितुं तयोश्च दद्याद्घृतेन सम्मिश्रितान्यूपान् ॥ ११ ॥

भा० टी०—उन कुमारियोंके कुचस्थानमें 'ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः' इस मन्त्रसे अभिमन्त्रित करके उन्हें भोजनके लिये घीके पूड़े देवे।

## अंगुष्ठ निमित्तकी सिद्धि

आलक्तकाभिरञ्जितहस्ताङ्गुष्ठे निरीक्षयेद्रूपम्।
करनिर्वतिततैलेनांगुष्ठस्नानकरणेन ॥ १२ ॥

भा० टी०—हाथों पर तिलका तेल लगाकर अंगुष्ठ निमित्तके द्वारा अलक्तकसे रगे हुये अपने अंगूठेमें मन्त्री रूपको देखे।




## दर्पण निमित्तकी तीसरी सिद्धि

प्रणवं पिङ्गलयुग्म पण्णति द्वितयं महाविद्येयम्।
टान्तद्वयश्च होमो दर्पण मन्त्रो जिनोद्दिष्टः॥ १३॥

'ॐ पिङ्गल २ पण्णति २ महाविद्ये ठः ठः स्वाहा।' इस महामन्त्रको जिनेन्द्र भगवान्ने दर्पण मन्त्र कहा है।

जाप्यं मानुसहस्रै सितपुष्पैश्चन्द्रकिरणसंकाशैः।
सिध्यति दशांसहोमेनादर्शनिमित्तमन्त्रोऽयम्॥ १४॥

भा० टी०—यह दर्पण निमित्त मन्त्र बारह सहस्र जप और चन्द्रमाकी किरणोंके समान सफेद पुष्पोंके दशांस होमसे सिद्ध होता है।

चितिभस्मनैकविंशतिवाराभिर्मद्य दर्पण पूर्वम्।
शाल्यक्षतोपरिस्थितनवाम्बुपरिपूर्णनवकुम्भे॥ १५॥

भा० टी०—पहिले दर्पणको स्मशानकी राखसे इकीस वार मलकर उसको शालीके चांवलोंके ऊपर रक्खे हुये नवीन जलसे भरे हुये नये कलशके ऊपर रक्खे।

तं प्रतिनिधाय तस्मिन्नेककुलोद्भूतकन्यकायुगलम्।
त्रिषु वर्णेष्वन्यतम स्नान धवलाम्बरोपेतम्॥ १६॥

भा० टी०—उस दर्पणको कलशपर रखकर ब्राह्मण, क्षत्रिय अथवा वैश्य तीनों वर्णोंमेंसे किसी एक वर्णकी दो कन्याओंको स्नान कराकर श्वेत वस्त्र पहिनावे।

अभ्यर्च्य गन्धतन्दुलनिवेद्यकुसुमादिभिस्तत कलशम्।
दत्त्वा ताम्बूलादीन्नादर्शं दर्शयेत्ताभ्याम्॥ १७॥

भा० टी०—फिर कलशका चन्दन, अक्षत नैवेद्य और पुष्प आदिसे पूजन करके और पान आदि देकर उन दोनो कन्याओंको दर्पण दिखलावे।

मन्त्री मन्त्र पठन् कुमारिकायुगल तथा पृच्छेत्।
दृष्टं श्रुतञ्च कथयति रूपं वचनञ्च मुकुरन्दे॥ १८॥

भा० टी—उस समय मन्त्री मन्त्रको पढ़ता हुआ उन दोनों कुमारियोंसे प्रश्न करे। वह उस दर्पणमें देखे हुये रूप और सुने हुये वचनको ठीककर कहेंगी।

यंत्र संख्या ४०

## दीपक निमित्तवाला सुन्दरी यन्त्र



अष्टसहस्रैर्जातीपुष्पैः श्री वीरनाथजिनपुरतः।
जप्ते सुन्दरी देवी सिध्यति मन्त्रेण सद्भक्त्या॥ १९॥

भा० टी०—श्री महावीर भगवानके सामने अष्ट सहस्र

जाती ( मालती ) पुष्पोंसे भक्तिपूर्वक जप करनेसे 'सुन्दरी' नामकी देवी सिद्ध होती है।

## जपनेके मन्त्रका उद्धार

'ॐ सुन्दरी परमसुन्दरी स्वाहा'।

ब्रह्मादिसुन्दरीशब्द होमान्त कर्णिकान्तरे।
अष्टपत्रेषु सर्वेषु लिखेत्परमसुन्दरी ॥ २० ॥

भा० टी—एक अष्ट दल कमलकी कर्णिकामें 'ॐ परम सुन्दरी स्वाहा' लिखकर आठों दलोंमें 'ॐ सुन्दरी स्वाहा' लिखे।

कृष्णतिलतैलपूर्णे कुलालकरमृत्तिकाकृते पात्रे।
आर्कककृतवर्त्या दीपे न्यग्रोधवह्निभवे ॥ २१ ॥

भा० टी०—कुम्हारके हाथकी मिट्टीके बनाये हुये दीप पात्रमें काले तिलोंका तेल भरकर अकककी बती हुई बत्ती डालकर वट वृक्षकी लकड़ीकी आगसे दीपकको जलावे।

शेष क्रिया पहिलेके समान है।

## कर्णपिशाचनी मन्त्र

श्रवणपिशाचिनि मुण्डे स्वाहान्तः प्रणवपूर्वकोऽयं।
सिध्यति च लक्षजाप्यात्कर्णपिशाचीत्ययं मन्त्रः ॥ २२ ॥

'ॐ श्रवणपिशाचिनि मुण्डे स्वाहा।'

भा० टी०—यह कर्णपिशाचिनी मंत्र एक लक्ष जपसे सिद्ध होता है।

मन्त्रपरिजप्तकुष्ट हन्मुखकर्णाङ्घ्रियुगलमालिप्य।
सुप्तस्य कर्णमूले कथयति यच्चिन्तितं कार्यम् ॥ २३ ॥

भा० टी०—इस मन्त्रसे कुठको २१ बार अभिमंत्रित करके उसको पीसकर हृदय, मुख, दानो कान और दोनों पैरों पर

लगाकर सोवे तो कर्णपिशाचिनी देवी सोते समय सोचे हुये कार्यको कानमें कहती है।

यंत्र संख्या ४१

ग्रहहरण यन्त्र



मलवरयूं कारचतुर्दशकलान्वितं कूटबीजकं विलिखेत्।
शिखिवायुमण्डलस्थं सनामसरताडपत्रगतम् ॥ २४ ॥

भा० टी०—एक खुरदड़े ताड़ पत्र पर नाम सहित क्ष्म्ल्व्यूं बीजको चौदह कलाओं ( ऌ और ॠ के बिना सोलह स्वरों ) के अंदर लिखकर बाहिर अग्निमण्डल और वायुमण्डल बनावे।

मार्तण्डस्नुग्दुग्धत्रिकटुकद्वयसन्धवसर्षपसद्मभवघूमैः।
आलिप्यललाटस्थं ग्रहिणां कुरुते ग्रहावेशम् ॥ २५ ॥

भा० टी०—इस यन्त्रको आकके दूध, थूहरके दूध, त्रिकटु (सोंठ, पीपल, काली मिरच), असगंध और गृहधूमसे बनाकर ग्रहसे पकड़े हुयेके मस्तक पर रखनेसे ग्रह दूर हो जाते हैं।

## धनदर्शक दीपक

कुनटीगन्धकतालकचूर्णं कृत्वासितार्कतूलेन।
संवेष्ट्य पद्मनालकसूत्रेण च वर्तिरिह कार्या॥ २६॥

भा० टी०—मनःशिला, गन्धक और हरितालके चूर्णको सफेद आककी रुई और कमल दण्डोके सूतसे लपेटकर वत्ती बनावे।

सा कङ्कुतैलभाव्या तया प्रदीपं विबोधयेन्मन्त्री।
यत्राधोमुखमगमद्दो यस्तत्रास्ति वसुराशिः॥ २७॥

भा० टी०—मन्त्री उस वत्तीको कगनीके तेलमें भिगोकर दीपक जलावे। वह दीपक जहां नीचेको मुखवाला हो जावे वहीं धनकी राशि जाननी चाहिये।

विनयादिप्रज्वलितज्योतिदिशायां मरुद्भवोऽन्तपदम्।
प्रपठन्मनसा मन्त्रं प्रदीपमालोकयेन्मन्त्री॥ २८॥

भा० टी०—मत्री 'ॐ प्रज्वलितज्योतिदिशायां स्वाहा' इस मन्त्रको मनमें पढ़ता हुआ दीपककी वत्तीको घोड़ेके सुम या छुरी पर रखकर देखे।

## गणितका निमित्त

प्रायोर्वीशनदीनवग्रहनगव्याधिप्रसूनाक्षरा-
ण्येकीकृत्य नवान्वितं त्रिगुणितं तिथ्यापुनर्भाजितम्।
त्रयादुद्धरिताच्छुभाशुभफलं वैषम्यसाम्ये सुधी-
रेतत्तथ्यमिहोदितं मुनिवरैर्भव्याब्जधर्मांशुभिः॥ २९॥

भा० टी०—प्रायः चक्रवर्तियों, महानदियों, नवग्रहों, पर्वतों, रोगों और पुष्पोंमेंसे एकर के अक्षरोंको गिनकर जोड़े। उस

योगफलमें नख (बीस) को जोड़कर तीनसे गुणा दे और गुणनफलको पन्द्रहका भाग दे। यदि शेषमें सम अक्षर हो तो विरुद्ध फल और विषम अंक हो तो शुभ फल कहना चाहिये। यह प्रयोग भव्यरूपी कमलोंको सूर्यके समान खिलानेवाले उत्तम२ मुनियोंने कहा है। यंत्र संख्या ४२

## युद्धमें अर्द्धेन्दुत्रिशूल यन्त्र

अर्द्धेन्दुरेखाग्रगतं त्रिशूलं मध्ये च सम्यक् प्रविलिख्य धीमान्।
ऋक्षेऽमवास्या प्रतिपद्दिने तु यस्मिन्मृगाङ्को व्यवतिष्ठतेऽसौ॥ ३०॥



अर्थात् यदि अमावस्या और प्रतिपद् के रोज के दिन चन्द्रमा कृत्तिका नक्षत्र में हो तो यन्त्र निम्न लिखित प्रकार से बना लिया जावे-

यंत्र संख्या ४३—युद्धमें अर्द्धेन्दुत्रिशूल चक्र



भा० टी०—एक अर्द्ध चन्द्राकार रेखाके ऊपर तीन त्रिशूल बनाकर उनमें भली प्रकारसे सत्ताईसों नक्षत्र इस प्रकार लिखें कि अमावस्या और प्रतिपद्के योगके दिन चन्द्रमा जिस नक्षत्रमें हो।

कृत्वा तदादि विगणय्य युद्धे विद्यात्त्रिशूलाग्रगतेषु मृत्युम्।
मार्तण्डसंख्येषु जयं च तेषु पराजयं षट्सु बहिस्थितेषु ॥३१॥

भा० टी०—उसको निम्नलिखित यन्त्रमें १ के स्थान पर लिखकर उससे आगेके नक्षत्रोंके अंक क्रमसे लिख दे।

भा० टी०—युद्धको जाते हुये मनुष्यका जन्म नक्षत्र इनमेंसे जिस स्थानपर हो उससे फल मानना चाहिये। यदि जन्म

नक्षत्र त्रिशूलोंके अन्दर पड़े तो मृत्यु हो। यदि वह नक्षत्र मध्यके बाहर नक्षत्रोंमेंसे कोई हो तो विजय हो, अथवा वह बाहिर अर्थात् अर्द्धचन्द्राकार रेखाके बाहिर छह नक्षत्रोंमेंसे किसी स्थान पर पड़े तो पराजय हो।

## गर्भमें पुत्र है या पुत्री

दिशि विदिशि तदुभयान्तरवर्तिभ्यां दिशतु पृच्छके मन्त्री।
क्रमशो बालं बालीं नपुंसकं पूर्णगर्भिण्याः॥ ३२॥

भा० टी०—यदि मन्त्रीसे कोई पुरुष किसी पूर्ण समयवाली गर्भिणीकी भावी सन्तानका फल पूछने आवे तो यदि वह पूछनेवाला दिशामें खड़ा हो तो पुत्र अथवा यदि वह विदिशामें खड़ा हो तो पुत्री और यदि वह दोनोंके मध्यमें हो तो नपुंसक सन्तान फल बतलावे।

## स्त्री अथवा पुरुष किसकी मृत्यु होगी

वर्णमात्रांश्च दम्पत्योरेकीकृत्य त्रिभाजितान्।
शून्यैकेन मृतिं पुंसो नार्याद्वयङ्केन निर्दिशेत्॥ ३३॥

भा० टी०—स्त्री और पुरुषके नामोंमेंके व्यंजन और स्वरोंको पृथक्कर लिखकर उनको गिनकर तीनका भाग दे। यदि शेष शून्य अथवा एक हो तो पुरुषकी मृत्यु अथवा यदि शेष दो बचे तो स्त्रीकी मृत्यु बतलावे।

इति उभयभाषा कविशेखर श्री मल्लिषेणसूरि विरचित भैरव-पद्मावती कल्पकी पंडिता कलावतीदेवी सरस्वती (धर्मपत्नी काव्यसाहित्य-तीर्थाचार्य प्राच्यविद्यावारिधि श्री चन्द्रशेखर शास्त्री) कृत भाषा टीकामें 'निमित्ताधिकार' नामका अष्टम परिच्छेद समाप्त॥ ८॥






# नवम परिच्छेद

## ( तन्त्राधिकार )

### मोहन तिलक

लवङ्गकुङ्कुमोगीरनागकेशरराजिकाः ।
एलामनः शिलाकुष्ठतगरोत्पलरोचनाः ॥ १ ॥

भा० टी०—लवंग, केशर, चन्दन, नागकेशर, सफेद सर्सों, इलायची, मनशिल, कूठ, तगर, सफेद कमल, गोरोचन,

श्रीखण्ड तुलसी, पिक्का पद्मकं कुटजान्वितम् ।
सर्वं समानमादाय नक्षत्रे पुष्यनामनि ॥ २ ॥

भा० टी०—लाल चन्दन, तुलसी, पिक्का ( गन्ध द्रव्य ), पद्माखा और कुटजको पुण्य नक्षत्रमें बराबर २ लाकर,

कन्यया पेषयेत्सर्वं हेमभूतेन वारिणा ।
कुरु चन्द्रोदये जाते तिलकं जनमोहनम् ॥ ३ ॥

भा० टी०—सबको धतूरेके रसमें कुमारी कन्यासे पिसवा कर उसका चन्द्रोदय होने पर तिलक करनेसे संसार मोहित हो जाता है।

### स्त्रीवश्य पान

बर्हिशिखा सितगुञ्जा गोरम्भा भानुकीटकस्य मलम् ।
निजपञ्चमलोपेतं चूर्णं वनितां वशीकुरुते ॥ ४ ॥

भा० टी०—मयूरशिखा, सफेद गुञ्जा, गोरंगा ( गोभी ), आकका पत्ता, कीटकका मल और अपने पांचों मलोंका चूर्ण स्त्रीको वशमें करता है।

(कान, आंख, दांत और जीभके मल तथा वीर्यको अपने पांचों मल कहते हैं।)

## स्त्रीवश्य गुटिका

करवीरभुजङ्गाक्षीजटाब्रह्मदण्डीन्द्रवारुणी-
गोबन्धिनीलज्जानां विधाय वटिका बहुः ॥ ५ ॥

भा० टी०—लाल कनेर, भुजंगाक्षि जटा ब्रह्मदण्डी, इन्द्रायन, गोबन्धनी, (अधोपुष्पी या प्रियंगु), लज्जावतीके चूर्णकी गोलियां बनावे।

वटिकाभिः समं क्षिप्त्वा लवणं शुभभाजने।
पक्त्वास्वमूत्रतो दद्यात्खाद्यं स्त्रीजनमोहनम् ॥ ६ ॥

भा० टी०—उन गोलियोंको बराबर नमक सहित एक बर्तनमें डालकर अपने मूत्रमें पकावे। इन गोलियोंको भोजन आदिके साथ खिलानेसे स्त्री वशमें होती है।

## वश्य चूर्ण

मृतभुजगवदनमध्ये लज्जरिकांसनिधाय सितगुञ्जाम्।
रुद्रजटासम्मिश्रामाकृष्य दिनत्रयं यावत् ॥ ७ ॥

भा० टी०—मृत सर्पके मुखमें लज्जरिका (लज्जालु,) सफेदगुञ्जा और रुद्रजटाको रखकर तीन दिन पश्चात् निकाले।

लाङ्गलिकायाः कन्दे गोमयलिप्ते परिक्षिपेच्चूर्णम्।
परिभाव्य शुनिपयसा स्वमलैः पञ्चाङ्गसम्भूतैः ॥ ८ ॥

भा० टी०—उस चूर्णको काली कुत्तीके दूध और अपने पांचों मलोंमें भावित करके गोबरसे लिपे हुये कलिहारी कन्दमें डाले।

पक्त्वा चूर्णमिदं पश्चाज्जगद्वश्यकरं परम्।
दद्यात्खाद्यान्नपानेषु स्त्रीपुंसोश्च परस्परम् ॥ ९ ॥

भा० टी०— इस चूर्णको पकाकर यदि स्त्री पुरुषको और पुरुष स्त्रीको खाने पीने आदिमें देवे तो संसारभर वशमें हो जाता है।

पञ्चाङ्ग मल

नेत्रश्रोतृमल शुक्रं दन्तजिह्वा मल तथा।
वश्यकर्मणि मन्त्रज्ञैः पञ्चाङ्गमलमुच्यते ॥ १० ॥

भा० टी०—आंख तथा कानका मल, वीर्य दांत और जीभके मैलोंको मंत्र शास्त्रियोंने वशीकरण कर्ममें पञ्चाङ्गमल कहा है।

वश्य दीपक

पञ्चपयस्तरुपयसा पोतकयण्डकरसेन परिभाव्या।
तिलतैलदीपवर्तिस्त्रिभुवनजनमोहकृद्भवति ॥ ११ ॥

भा० टी०—बड़, गूलर, पीपल, पिलखन और अजीरके दूध तथा पड्डुकी (पोतकी) के अंडेके रसमें वन कपास, आक, कमलसूत्र, सेंभलकी रुई और पटसन (सन) की बनी हुई (पञ्चसूत्रबत्ति) बत्तीको भावना देकर काले तिलोंका दीपक जलानेसे तीनों लोक वशमें हो जाते हैं।

वशीकरण प्रयोग

विषमुष्टिकनकहलिनीपिशाचिकाचूर्णमम्बुदेहभवम्।
उन्मत्तकभाण्डगतं क्रमुकफल तद्वशं कुरुते ॥ १२ ॥

भा० टी०—पोस्त (विषमुष्टि), कनक (काला धतूरा), हलिनी (कलिहारी), पिशाचिका (छोटी जटामांसी) को अपने मूत्रमें मिलाकर उन्मत्तक (सफेद धतूरे) के बर्त्तनमें सुपारी सहित रखनेसे वशीकरण होता है।

## स्त्रीवश्यमदनक्रमुक

क्रमुकं फणिमुखनिहितं तस्माद्दिवसत्रयेण संगृह्य।
कनकविषमुष्टिहलिनी चूर्णैः प्रत्येकशः क्षिप्त्वा ॥ १३ ॥

भा० टी०—सर्पके मुखमें तीन दिन तक रखी हुई सुपारीको काले धंतूरेकी जड़के चूर्ण, विषमुष्टि ( विषडोड्डिका ) के चूर्ण और हलिनी ( विशल्या कन्द ) के चूर्णके साथ पृथक् २ पीसकर,

खरतुरगशुनिक्षीरैः क्रमशः परिभाव्य योजयेत्खाद्ये।
अबलाजनवशकरणं मदनक्रमुकं समुद्दिष्टम् ॥ १४ ॥

भा० टी०—उसको क्रमशः गधी, घोड़ी और कुतियाके दूधमें भावित करे। यह मदन क्रमुक स्त्रियोंको वशमें करता है।

## वश्य काजल

पुत्रञ्जारी कुंकुमशरपुङ्खामोहिनीशमीकुष्ठम्।
गोरोचनाहिकेशरतगररुदन्ती च कर्पूरम् ॥ १५ ॥

भा० टी०—पुत्रजारी, केशर, सरफोंका, मोहिनी, शमी, कूठ, गोरोचन, नागकेशर, तगर, रुदन्ती और कपूर,

कृत्वैतेषां चूर्णं पावकमध्ये ततः परिक्षिप्य।
पङ्कजभवतन्तुकृता वर्तिः कार्या पुनस्तेन ॥ १६ ॥

भा० टी०—इन सबका चूर्ण करके इनको अरुक्तकके पटलमें रखकर और कमल सूत्रसे लपेटकर इनकी बत्ती बनावें।

काठकिकुषभवपयसा त्रिवर्णयोषास्तनक्षीरैः।
परिभाव्य ततः कपिलाघृतेन परिभावयेद्दीपम् ॥ १७ ॥

भा० टी०—फिर उस बत्तीको क्रमशः पांच कारुकी, ब्राह्मणी, क्षत्रियाणी और वैश्य स्त्रीके दूधमें भावित करके कपिला गौ के घीसे दीपक जलावे।

उभयग्रहणे दीपोत्सवे च नवखर्परेऽञ्जनं दार्यम्।
गोमयविलिप्तभूम्यां स्थित्वा मन्त्राभिषिक्तायाम्॥ १८॥

भा० टी०—फिर सूर्यग्रहण, चन्द्रग्रहण या दीपमालिकाको गोबरसे लिपी हुई तथा निम्नलिखित मन्त्रसे अभिषेक की हुई पृथिवी पर बैठकर नवीन खरपर स्याही बनावे।

### पृथिवीको साफ करनेका मन्त्र

ॐ भूर्भूमिदेवते तिष्ठतिष्ठ ठः ठः।

निम्नलिखित मन्त्रसे खर्परको अभिमन्त्रित करे।
ॐ ऐन्द्रदेवते कज्जल गृण्ह २ स्वाहा।

### निम्नलिखित मन्त्रसे काजल पाडे

ॐ नमो भगवते चन्द्रप्रभाय चन्द्रेन्द्रमहिताय नयन मनोहराय हारिणि २ सर्वजनवश्यं कुरु २ स्वाहा।

निम्नलिखित मन्त्रसे काजल आंखोंमें लगावे—

ॐ नमो भूतभावनाय समाहिताय कामाय रामाय ॐ चुलु २ गुलु २ नील भ्रमरि २ नयन मोहिनी नमः।

कज्जलरञ्जितनयनां दृष्ट्वा तां वशयतीति मदनोऽपि।
नरमध्यरञ्जितनेत्रं भूपाद्या यान्ति तस्य वशम्॥ १९॥

भा० टी०—इस काजलको नेत्रोंमें लगाई हुई स्त्रीको देखकर

कामदेव भी वशमें हो जाता है। इस काजलके नेत्रवाले पुरुषके भी राजा आदि वशमें हो जाते हैं।

## पिशाची पान

विषमुष्टिकनकमूल शालाक्षतवारिणा ततः पिष्टम्।
तद्रसभावितपत्रं पिशाचयत्युदरमध्यगतम् ॥ २० ॥

भा० टी०—महानिम्ब (विषदौड़ी) और धतूरेकी जड़को कंगुनीके चावलोंके पानीके साथ पीसकर उस रसमें भावित किया हुआ पान पेटमें जाने पर पुरुष या स्त्रीको पिशाच बना देता है।

## शत्रुभयकरण काजल

चिक्कणिकेऽसितरूपा पिशाचिका सार्द्रचितामषिमथिते।
नृकपाले मातृग्रहे काननकार्पासकृतवर्त्या ॥ २१ ॥

भा० टी०—चिक्कणिका (सुपारी) मोम और कोंचको पीसकर उनको जगली कपासमें मिलाकर बत्तो बनावे। उस बत्तीसे सप्त मातृकाके ग्रहोंमें गीली चिताकी स्याहीसे मथे हुये मनुष्यके कपालपर,

दार्यं कृष्णाष्टम्यामञ्जनमेतन महाघृतोद्भूतम्।
तेन त्रिशूलमञ्जनमपि कुर्यादङ्कभीत्यर्थम् ॥ २२ ॥

भा० टी०—इस महाघृतसे कृष्णपक्षकी अष्टमी अथवा चतुर्दशीको अञ्जन बनावे। इस अजनको आंखोंमें डालकर उसके शत्रुको भय उत्पन्न करनेके लिये मस्तक पर त्रिशूलका चिह्न बनावे।

## काजल पाड़नेका मन्त्र

"ॐ नमो भगवति हिडिम्बवासिनि अल्लमांसप्रिये नहयल

मडलय इट्ठिये तुहरणमंते पहरणदुत्थे आयासमंडि पायालमडि सिद्धमंडि जोहणिमंडि सव्व मुहमडि कज्जलं पडउ स्वाहा ।

इस काजलको ईशानकोणको ओर मुख करके पाड़े ।

## अदृश्य गुटिका

चितवह्निदग्धभूतद्रुमयमशाखामषिं समाहृत्य ।
अङ्कोलतैलसूतककृष्णबिडाली जरायुश्च ॥ २३ ॥

भा० टी०—चिताकी अग्निसे जले हुये बहेड़ेके वृक्षकी दक्षिण दिशाकी स्याहीको लेकर उसको अङ्कोलके तेल, पारदरस और काली बिल्लीकी जरायु सहित,

धूकनयनाम्बुमर्दितगुटिकां धृत्वा त्रिलोह संमठिताम् ।
कृत्वा तामात्ममुखे पुरुषोऽदृशत्वमायाति ॥ २४ ॥

भा० टी०—उल्लूकी आंखोंके पानीमें मलकर गोली बनावे। उसको त्रिलोहके साथ सोलह अग्नि देकर अपने मुखमें रक्खे तो अदृश्य हो जावे।

## वीर्यस्तंभक गुटिका

सितशरपुंख मूल हृत्वा सितकोकिलाक्षबीजञ्च ।
बनवसलारसपिष्टं वीर्यस्तम्भे मुखे संस्थाम् ॥ २५ ॥

भा० टी०—सफेद सरफोंकेकी जड़ और सफेद कोकिलाक्षके बीजोंको जंगली पोदीनेके रसमें पीसकर गोली बनाकर मुखमें रखे तो वीर्य स्तम्भन होता है।

## वीर्यस्तम्भक अस्थि

कृष्णवृषदंशजंघायाः शल्यखण्डमादाय ।
बद्ध कटिप्रदेशे वीर्यस्तम्भं नृणां कुरुते ॥ २६ ॥

भा० टी०—काले बिलावकी दाहिनी जांघकी हड्डी लेकर कमरमें बांधनेसे वीर्य स्तम्भन होता है।

## वीर्यस्तम्भक दीपक

कपिलाघृतेन बोधितदीपः सुरगोपचूर्णसम्मिलितः।
स्तंभयति पुरुषवीर्यं रत्यारम्भे निशासमये ॥ २७ ॥

भा० टी०—कपिला गौके घीसे जलाया हुआ और इन्द्रगोपके चूर्णसे युक्त दीपक रात्रिमें रतिके समय पुरुषके वीर्यका स्तम्भन करता है।

## द्रावण लेप

टंकणपिप्पलिकामासूरणकर्पूरमातुलिंगरसैः।
कृत्वात्मांगुलिलेपं कुरुते स्त्रीणां भगद्रावम् ॥ २८ ॥

भा० टी०—सुहागा, पीपल, जमीकन्द, कपूर और बिजौरेके रससे अपनी अगुलीको लेप करनेसे स्त्रियोंका भग द्राव होता है।

## द्यूत तथा वादविजय मूल

मूलं श्वेतापमार्गस्य कुबेरदिशि संस्थितम्।
उत्तरात्रितये ग्राह्यं शीर्षस्थं द्यूतवादजित् ॥ २९ ॥

भा० टी०—सफेद चिरचिटेकी जड़को उत्तर दिशामेंसे उत्तरफाल्गुणि, उत्तराषाढ़ या उत्तराभाद्रपद नक्षत्रमें उखाड़ कर शिर पर रखे तो द्यूत और वादमें विजय पावे।

## रतिदायक लेप

अग्न्या वर्तितनागे हरवीर्यं निक्षिपेत्ततो द्विगुणम्।
मुनिकनकनागसर्पज्योतिष्मत्यतसिभ्यां च ॥ ३० ॥

भा० टी०—अग्निसे जलाये हुये नागमें उसका दुगना पारद रस डालकर उसको अगस्त्य, काले धतूरे, नागदमन और मालकंगनी,

डिक्केन मर्दयित्वा गणिकार्या मदन वलयकं कृत्वा ।
रतिसमये वनितानां रतिदर्पविनाशनं कुरुते ॥ ३१ ॥

भा० टी०—और कनेरके रसोंके साथ मल कर लिंगपर लेप करनेसे रतिकालमें मद नष्ट हो जाता है।

द्रावण लेप-(द्वितीय)

व्याघ्रीवृहतीफलरससूरणकण्डूतिचर्णकपत्राम्बु ।
कपिलकच्छुवज्रवल्लीपिप्पलिकामाक्षिकाचूर्णम् ॥ ३२ ॥

भा० टी०—व्याघ्री और वृहतीके फलोंका रस सफेद जमीकन्द कंडूति ( अग्निक), चर्णकके पत्तोंका रस, कौंच, वज्रवेल, पीपल और माक्षिकाके चूर्णको लेकर,

अग्न्या वर्तितनागं नववार भावयेदिदं द्रव्यैः ।
स्मरवलयं कृत्वैवं वनितानां द्रावणं कुरुते ॥ ३३ ॥

भा० टी०—इन द्रव्योंमें अग्निसे जलाये हुये नागको नौ बार भावना देकर यदि लिङ्ग पर लेप करे तो स्त्रियां द्रवित होती हैं।

द्रावण जलूका

भानुस्वरजिनसङ्ख्याप्रमाणसूतकग्रहीतदीनारान् ।
अकोल राजवृक्ष कुमारीरसशोधन कुर्यात् ॥ ३४ ॥

भा० टी०—बारह, सोलह और २४ दीनार (आधा तोला) अर्थात् ६ तोले ८ तोले और १२ तोले प्रमाण पारद रसको पृथक्२ लेकर उसे अंकोलके रस, राज वृक्ष (अमलतास) के रस तथा घी कुवारके रसमें शोधन करे।

शशिरेखाखरकर्णीकोकिलनयनापमार्गकनकानाम् ।
चूर्णे सहैकविंशतिदिनानि परिमर्दयेत्सूतम् ॥ ३५ ॥

भा० टी०—फिर उस शोधे हुये पारद रसको शशिरेखा (गिलोय) खरकर्णी, कोकिलाक्षबीज, चिरचिटेके बीज और काले धतूरेके बीजोंके चूर्णके साथ २१ दिन तक खरल करे।

निशायां कांजिकं धूपं दत्त्वा योनौ प्रवेशयेत् ।
बालां मध्यां गतप्रायां योषां विज्ञाय तत्क्रमात् ॥ ३६ ॥

भा० टी०—उसको रात्रिमें कांजीकी धूप देकर योनिमें डाल दे। बालाके लिये बारह गद्याण प्रमाण, मध्यमाके लिये सोलह गद्याण प्रमाण और प्रौढ़ाके लिये २४ गद्याण प्रमाण डाली लेवे।

नीरसतां बिभ्राणां योषां रतिसंगरे महोन्मताम् ।
द्रावयति तादृशीमप्येष जलूका प्रयोगस्तु ॥ ३७ ॥

भा० टी०—इस जलूकाका प्रयोग रति कालमें सदा नीरस रहनेवाली और महान् उन्मत्त स्त्रीको भी द्रावित कर देता है।

## शाकनीहरण तिलक

सोमाशाश्रितमूल कपिकच्छोर्गोजलेन सम्पिष्टम् ।
निजतिलकप्रतिबिंब सम्पश्यति शाकिनी शीर्षे ॥ ३८ ॥

भा० टी०—उत्तर दिशामें उत्पन्न हुई कौंचकी जड़को गोमूत्रमें पीसकर उसका मस्तकपर तिलक करनेसे शाकिनी उसमें अपना प्रतिबिंब देखती है।

## दिव्यस्तंभक चूर्ण

आदित्याक्षतदिव्यस्तम्भविधौ मरिचपिप्पलीकामम् ।
सर्परदिव्यस्तम्भे पुटशुन्ठीचूर्णं च भक्षयेद्धीमान् ॥ ३९ ॥

भा० टी०—बुद्धिमान् पुरुष दिव्य स्तम्भनके विधानमें आदित्य (आक) और अक्षत अथवा मिरच, पीपल, काम (ऊषण)का

सेवन करे। वही खर्पर दिव्यके स्तम्भनमें सोंठके चूर्णको खावे।

## अग्नि तथा तुलास्तम्भन

तज्जरिका भेकवसा करलिप्तं स्तम्भनं करोत्यग्नेः।
श्वासनिरोधेन तुलादिव्यस्तम्भो भवत्येव ॥ ४० ॥

भा० टी०—तज्जरिका और मेंढककी चर्बीको हाथपर लगा लेनेसे अग्निका स्तम्भन और श्वास निरोधसे तुला दिव्यका स्तभन होता है।

## अच्छा रोजगार चलाना

निगुण्डिका च सिद्धार्थो गृहे द्वारेऽथवा पणे।
बद्ध पुष्यार्कयोगेन जायते क्रयविक्रयम् ॥ ४१ ॥

भा० टी०—यदि पुष्य नक्षत्रमें निर्गुण्डी और सफेद सरसों घरके द्वार अथवा दूकानके द्वारपर रक्खी जावे तो अच्छा क्रय विक्रय होता है।

## गर्भ निवारण

पिबति प्रसूनसमये जवाप्रसून विमर्द्य कांचिकया।
न बिभर्ति सा प्रसूनं घृतेऽपि तस्या न गर्भः स्यात् ॥४२॥

भा० टी०—जो स्त्री कांचिका (सौवीर) के साथ जवेके फूलको मलकर ऋतुकालमें पीती है वह फिर मासिकसे नहीं होती। यदि वह मासिकसे हो भी जावे तो उसको गर्भ नहीं रहता।

इति उभयभाषा कविशेखर श्रीमल्लिषेणसूरि विरचित भैरव-पद्मावती कल्पकी पण्डिता कलावतीदेवी सरस्वती (धर्मपत्नी काव्यसाहित्य-तीर्थाचार्य प्राच्यविद्यावारिधि श्री चन्द्रशेखर शास्त्री) कृत भाषा टीकामें "वश्य तन्त्राधिकार" नाम दशम परिच्छेद समाप्त ॥ ९ ॥

# दशम परिच्छेद

## ( गारुडाधिकार )

### गारुड़ विद्याके आठ अंग

सग्रहमङ्गन्यासं रक्षां स्तोभं च वक्ष्य संस्तम्भम् ।
विषनाशनं सचोद्यं खटिकाफणिदशन दंशश्च ॥ १ ॥

गारुड़ विद्याके आठ अंग होते हैं।

भा० टी—(१) संग्रह (२) अंगन्यास (३) रक्षा (४) स्तोभ (५) स्तंभन (६) विषनाशन (७) सचोद्य (८) खटिकाफणिदशन।

भा० टी०—डसे हुयेको जीवित या मृत जाननेके उपायको संग्रह कहते हैं। शरीरके अवयवोंमें बीजोंकी स्थापना करनेको अंगन्यास कहते हैं। शरीरकी रक्षा करनेको रक्षा कहते हैं। दुष्ट पुरुषके जगानेको स्तोभ और विष न बढ़ने देनेको स्तंभन कहते है। विष दूर करनेको विषनाशन कहते हैं। सर्पसे क्रीड़ा करनेको सचोद्य और खटिकाके नागमें काटनेकी शक्ति भरनेको खटिकाफणि दशन कहते हैं।

(१) संग्रह विधान—

समविषमाक्षरभाषिणि शशिदिनकरौ च वहमानौ।
दष्टस्य जीवितव्य स्याद्विपरीते मृतिं विद्यात् ॥ २ ॥

भा० टी०—यदि सर्पके काटनेकी खबर लानेवाला दूत चद्रस्वरमें सम अक्षर कहे तो समझना चाहिये कि सर्पदष्ट पुरुष बच जावेगा। अथवा यदि दूत सूर्यस्वरमें विषम अक्षर कहे तो उसकी मृत्यु समझनी चाहिये।

दूतमुखोत्थितवर्णान्द्विगुणो कृत्वा त्रिभिर्हरेद्भागम् ।
शून्येनोद्धरितेन च मृतजीवितमादिशेत्प्राज्ञः ॥ ३ ॥

भा० टी०—बुद्धिमान पुरुष दूतके मुखसे निकले हुये अक्षरोंको गिनकर उनको दुगना करके तीनका भाग दे । यदि शेष शून्य हो तो मृत्यु अन्यथा जीवित समझना चाहिये ।

ह्रां वं क्ष्ः मन्त्र मंत्रिततोयेनोक्षति यस्य गात्रं चेत् ।
स च जीवत्यथवाक्षिस्पन्दनतोनान्यथा दृष्टः ॥ ४ ॥

भा० टी०—'ह्रां वं क्ष्ः इस मंत्रसे जल पढ़कर दृष्ट पुरुषके ऊपर डालनेसे यदि वह कांपने लगे अथवा नेत्र हिलाने लगे तो उसको जीवित अन्यथा मृतक समझना चाहिये ।

इति संग्रह परिच्छेद ।

(२) अंगन्यास विधान—

क्षिप ॐ स्वाहा बीजानि विन्यसेत्पादनाभिहृन्मुखशीर्षे ।
पीतसितकाञ्चनासितसुरचापनिभानि परिपाट्या ॥ ५ ॥

भा० टी०—'क्षिप ॐ स्वाहा' इन पांच बीजोंको क्रमसे निम्न प्रकारसे अंगोंमें स्थापन करे—

'क्षि' बीजको पीतवर्णका दोनों पैरोंमें ।
'प' बीजको श्वेतवर्णका नाभिमें ।
'ॐ' बीजको कांचन वर्णका हृदयमें ।
'स्वा' बीजको कृष्ण वर्णका मुखमें ।
'हा' बीजको इन्द्र धनुषके वर्णका शिरमें स्थापित करे ।
यह अंग न्यास क्रम है ।

## (३) रक्षा विधान—

पद्मं चतुर्दलोपेतं भूतान्तं नामसंयुतम्।
दलेषु शेषभूतानि मायया परिवेष्टितम्॥ ६॥

भा० टी०—एक चतुर्दल कमलकी कर्णिकामें नाम सहित 'हा' लिखकर उसके चारों दलोंमें 'क्षिप ॐ स्वा' बीज लिखकर ह्रींसे वेष्टित और क्रोंसे निरोध करे। इस यन्त्रको चन्दनसे लिखकर दुष्ट पुरुषके गलेमें बांध दे।

इति रक्षा विधान।

## (४) स्तोभन विधान—

वह्निजलभूमिपवनव्योमाग्रे दह दहपचद्वयं योज्यम्।
स्तोभययुगलं स्तोभं मध्यमिकाचालनाद्भवति॥ ७॥

"ॐ पक्षि स्वाहा दह २ पच स्तोभय स्तोभय"

भा० टी०—इस मन्त्रको मध्यमा उगली पर जपनेसे दुष्ट पुरुष कुछ जागने लगता है।

इति स्तोभन विधान।

## (५) स्तंभन विधान—

आद्यन्ते भूबीजं मध्ये जलवह्निमारुतं योज्यम्।
स्तभय युगल स्तम्भो नामकरांगुष्टचालनतः॥ ८॥
"क्षिप ॐ स्वा स्तम्भय स्तम्भय क्षि।"

भा० टी०—इस मन्त्रको बांये हाथके अंगूठे पर जपनेसे बिषका स्तम्भन होता है।

इति स्तम्भन विधान।

(६) विषनाशन विधान—

जलभूमिवह्निमारुतगगनैः सम्लावयद्वयोपेतैः।
भवति च विषापहारस्तर्जन्या चालनादचिरात् ॥ ९ ॥

"पक्षि ॐ स्वाहा सम्लावय सम्लावय।"

भा० टी०—इस मन्त्रको बायें हाथकी तर्जनी द्वारा चलानेसे विष शीघ्र ही दूर हो जाता है।

इति विषनाशन विधान।

(७) सचोद्य विधानमें—

विषसंक्रमण मन्त्र

मरुदग्निवारिधात्रीव्योमपद संक्रमयीत द्वितीयम्।
चालनयाऽनामिकया नितरां विषसंक्रमो भवति ॥ १० ॥

"स्वा ॐ पक्षि हा सक्रम २ व्रज व्रज।"

भा० टी०—इस मन्त्रको अनामिका द्वारा चलानेसे विष संक्रमण हो जाता है।

नागावेशन मन्त्र

व्योमजलवह्निपवनक्षितियुतमन्त्राद्भवत्यथावेशः।
सक्षिपद्धः पक्षिपद्धः पठनेन कनिष्ठिकाभिचालनतः ॥११॥

"हा प ॐ स्वाक्षि संक्षिपद्धः पक्षिपद्धः"

भा० टी०—इस मन्त्रका बाए हाथकी कनिष्ठा द्वारा जपनेसे पुरुषके शरीरमें नाग आवेश करता है।

विषनाशन मन्त्र प्रथम

कर्णजाप्येन भेरुण्डा निर्विषं कुरुते नरम्।
विद्यासुवर्णरेखाऽपि दष्टतोयाभिषेकतः ॥ १२ ॥

भा० टी०—निम्नलिखित भेरुण्डादेवीके मन्त्रको दष्ट पुरुषके कानमें जपने और उसको निम्नलिखित सुवर्ण रेखा मन्त्रके जलसे स्नान करानेसे दष्ट पुरुषका विष उतर जाता है।

## भेरुण्डादेवीका मन्त्र

ॐ एहि२ मा२ते भेरुण्डेविउझाभरियकरण्डे तन्तु मन्तु आद्येसह हुंकारेण लिखणासइ थावरजंगमक्रित्तिमअगजू ह्रीं देवदत्तस्य विष हर हर ॐ हुं फट्।

## सुवर्णरेखा मन्त्र

"ॐ सुवर्णरेखे कुक्कुटविग्रहरूपिणि स्वाहा।"

## विषनाशन मन्त्र द्वितीय

भूजलमरुत्ख़ओऽक्षरमन्त्रेण घटाम्बुमंत्रितं कृत्वा।
पादादिविहितधारानिपातनाद्भवति विषनाशः॥ १३॥

"क्षिप स्वाहा।"

भा० टी०—इस मंत्रसे घड़ेके जलको मंत्रित करके सिरसे पैर तक डालनेसे विष नष्ट होता है।

## आठ प्रकारके नागोंका वर्णन

अनन्तो वासुकिस्तक्षः कर्कोटः पद्मसंज्ञकः।
महासरोजनामा च शंखपालस्तथा कुलिः॥ १४॥

भा० टी०—अनन्त, वासुकि, तक्षक, कर्कोट, पद्म, महापद्म, शंखपाल और कुलिक यह नागोंके आठ भेद होते हैं।

क्षत्रियकुलसम्भूतो वासुकिशंखौ धराविषौ रक्तौ।
कर्कोटकपद्मावपि शूद्रौ कृष्णौ च वारुणीय गरौ॥ १५॥

भा० टी०—वासुकि और शंखपाल नाग क्षत्रिय कुलोत्पन्न,

रक्तवर्ण और पृथ्वीके बडे तेज विषवाले होते हैं। करकोटक ओर पद्मनाग शूद्रकुलोत्पन्न, कृष्णवर्ण और जलके हलके विषवाले होते हैं।

विप्रावनन्तकुलिकौ वह्निगरौ चन्द्रकांतसकाशौ।
तक्षकमहासरोजौ वैश्यौ पीतौ मरुद्गरलौ॥ १६॥

भा० टी०—अनन्त और कुलिक नाग ब्राह्मण कुलोत्पन्न चन्द्रमाके समान उज्वल वर्णवाले और अग्निके विषवाले होते हैं। तक्षक और महापद्म वैश्य कुलोत्पन्न पीतवर्ण और वायुके विषवाले होते हैं। ( जय और विजय नाग देवकुलके होते हैं। यह आशीविश कहलाते हैं। किंतु उनके इस पृथ्वीपर न होनेसे उनका वर्णन यहां नहीं किया गया। )

## विषोंके लक्षण

पार्थिवविषेण गुरुता जड़ता देहस्य सन्निपातत्वम्।
लालाकण्ठनिरोधो गलितं दन्तस्यतोयविषात्॥ १७॥

भा० टी०—पृथिवी विषसे शरीर भारी, जड़ और सन्निपातकी अवस्था हो जाती है। जलके विषसे मुखसे लार गिरती है और दांत गलने लगते हैं।

गण्डोद्गमतां दृष्टेरपाटवं भवति वह्निविषदोषात्।
विच्छायतास्य शोषणामपि मारुतगरलदोषेण॥ १८॥

भा० टी०—अग्निके विषसे गण्डस्थल फूलने लगते हैं और नेत्रोंसे भी दिखलाई नहीं देता। वायुके विषसे शरीरमें चचलता, नींद न आना और मुखशोषण होने लगता है।

## विषहरण मन्त्र

ॐ नमो भगवत्यादि मन्त्रमष्टोत्तरशतं।
पठित्वा क्रोशपटहं ताडयेद्दष्ट सन्निधौ॥ १९॥

भा० टी०—विषको दूर करनेके लिये निम्न लिखित मंत्रको एकसौ आठ वार पढ़कर दष्ट पुरुषके सामने खूब वाजे बजावे।

## मन्त्रोद्धार

ॐ नमो भगवती वृद्धगरुडाय सर्वविषनाशिनि छिन्द२ भिन्द२ गृह२ एहि२ भगवतिविद्ये हर२ हुं फट् स्वाहा।

धृत्वार्द्धचन्द्रमुद्रां दक्षिणभागेऽहिदंशिनः स्थित्वा।
वदतु तव गौरिदानीं तस्करलोकेन नीतेति॥ २०॥

भा० टी०—इसके पश्चात् मंत्री सर्पदष्ट पुरुषके दाहिनी ओर बैठकर वायें हाथके अंगूठे और तर्जनी अंगलीसे अर्द्धचद्र मुद्रा बनाकर कहे 'तव गौरिदानीं तस्करलोकेन नीता' अर्थात् तेरी गौको अभीर चोर ले गये हैं।

तं समाहत्यपादेन याहीत्युक्ते स धावति।
उत्थापयति तं शीघ्रं मन्त्रसामर्थ्यमीदृशम्॥ २१॥

भा० टी०—फिर उस दष्ट पुरुषको पैरसे मार कर कहे 'जा भाग जा' इस मंत्रकी सामर्थ्य ऐसी है कि वह यह सुनते ही भागने लगता है।

## नागाकर्षण मन्त्र

नियुतजपात्संसिध्यति दशांशहोमेन फणिसमाकृष्टिः।
प्रणवादिः स्वाहान्तश्चिरिचिरि शब्दादिको मंत्रः॥ २२॥

"ॐ चिरि चिरि इन्द्रवारुणि एहि२ कड२ स्वाहा।"

भा० टी०—यह नागाकर्षण मंत्र एक लक्ष जप और दशांश होमसे सिद्ध होता है।




यन्त्र संख्या ४४

नागप्रेषण मन्त्र




नागप्रेषणमंत्रोऽशीतिसहस्रैर्दशांशहोमेन ।
सिध्यति जाप्येन पुनः शोणित करवीर पुष्पाणाम् ॥ २३ ॥

"ॐ नमो नागपिशाचि रक्ताक्षीशिभृकुमुखी उच्छिष्ट दीप्त तेजसे एहि२ भगवति गृह्ण२ हुं फट् स्वाहा ।"

यह नागको छोटे२ कामोंमें लगानेका मन्त्र अस्सी सहस्र जप और लाल कनेरके फूलोंके दशांश होमसे सिद्ध होता है ।

वल्मीकनिकटे होम कुर्यात्त्रिमधुगन्वितम् ।
मन्त्रसिद्धौ तमाज्ञाप्य प्रेषयेदुरगेश्वरम् ॥ २४ ॥

भा० टी०—इस अनुष्ठानको घृत, मधु और दुग्ध सहित वल्मीकके पास करे । जब मंत्र सिद्ध होने पर नाग आवे तो उसे इच्छित स्थान पर भेजे ।

यंत्र संख्या ४५

## सर्प निवारण यन्त्र



प्रेषितो हवनेनेति मा कस्यापि पुरो वदेत् ।
अन्यमन्त्रेण मा गच्छ मानवं भक्षयामुकम् ॥ २५ ॥

भा० टी०—और इससे कहे 'तू इसके अतिरिक्त दूसरे मन्त्रसे मत जा और अमुक व्यक्तिका भक्षण कर।' किन्तु इस प्रकार उसको हवनके द्वारा भेजनेका वृतान्त किसीसे न कहे।

### दूतको गिराकर रोगीको अच्छा करना

फणिदष्टशरीरान्तः स्वाहामन्त्रतो विषम् ।
हृत्वा सोमं सपद्माकारूतं मन्त्रेण पातयेत् ॥ २६ ॥

भा० टी०—" ॐ स्वाहा " इस मन्त्रसे दष्ट पुरुषके शरीरसे विषको खींचकर मस्तकसे अमृत चुआता हुआ निम्नलिखित दूत मन्त्रसे दूतको गिरावे।

दूतमन्त्रोद्धार—

" ॐ नमो भगवत्यै वज्रतुण्डाये स्वाहा रक्ताक्षि कुनखि दूतं पातय २ मर २ वद २ ट ट ट हुं फट् घे घे।"

## दष्टपातन और पटाच्छादन मन्त्र

ई क्षां ओं फट् मन्त्रोच्चारणतः पतति भोगिना दष्टः।
ॐ होमादिपदान्तो दष्टपटाच्छादनो मन्त्रः ॥ २७ ॥

भा० टी०—' ई क्षां ॐ फट् ' इस मन्त्रके उच्चारणसे सर्प दष्ट पुरुष पृथिवी पर गिर जाता है। फिर—

' ॐ स्वाहा ठ ठ ठ ठ ठ हुष्णां सर्वं संहारय २ ॐ य ॐ ॐ गरुडाक्षि फट् ॐ फट् ॐ स्वाहा।"

इस मन्त्रसे उस गिरे हुये सर्पदष्ट पुरुषको वस्त्र ओढ़ाना चाहिये।

पवननमोक्षरमन्त्रेणाकृष्य च धावने ततो वस्त्रम्।
अनुधावति तत्पृष्ठं यत्र पटः पतति तत्रासौ ॥ २८ ॥

भा० टी०—फिर यह सर्प दष्ट पुरुष ' स्वाहा ' इस मन्त्रसे वस्त्र उठाकर भागनेवाले पुरुषके पीछे भागता है और जहां कहीं वस्त्र गिरता है वहीं वह सर्पदष्ट पुरुष भी गिर जाता है।

## निर्विषकरण मन्त्र

मन्त्रेणानेन फणिविषमुक्तो भवति जल्पितेन शनैः।
अपहरति निजस्थानादशितेऽपि विषं न संक्रमते ॥ २९ ॥

"ॐ नमो भगवते पार्श्वतीर्थङ्कराय हंसः महाहंसः पद्महंसः शिवहंसः कोहंसः हूंहंसः पक्षि महाविषं भक्षि हुं फट् ।"

भा० टी०—इस मन्त्रको धीरे २ बोलनेसे सर्पका विष अपने स्थानसे इस प्रकार दूर हो जाता है कि फिर सर्पके काट लेने पर भी विष नहीं चढ़ता।

## नागको साथ २ चलाना

तेजोनमः सहस्त्रादिमन्त्रं प्रपठतः फणिः ।
अनुयाति ततः पृष्ठ याहीत्युक्ते निवर्तते ॥ ३० ॥

"ॐ नमः सहस्त्रजिव्हे कुमुदभोजिनि दीर्घकेशिनि उच्छिष्ट-भक्षिणि स्वाहा ।"

भा० टी०—इस मन्त्रको पढ़नेसे सांप पीछे २ चलता है और "याहि" अर्थात् जाओ ऐसा कहनेसे चला जाता है।

## सर्पके मुखको कीलनेका मन्त्र

ॐ ह्रीं श्रीं ग्लौं हूं क्ष्रूं टान्तद्वितीयेन फणिमुखस्तम्भः ।
हूं क्ष्रूं ठठेति गमनं दृष्टिं ह्रां क्ष्रां ठठेति बध्नाति ॥३१॥

भा० टी०—"ॐ ह्रीं श्रीं ग्लौं हूं क्ष्रूं ठः ठः" इस मन्त्रसे सर्पका मुख कीला जाता है।

## सर्पकी गतिको कीलनेका मंत्र

"हूं क्ष्रूं ठः ठः" इस मंत्रसे सर्पकी गतिको कीला जाता है।

## सर्पकी दृष्टिको कीलनेका मंत्र

"ह्रां क्ष्रां ठः ठः" इस मंत्रसे सर्पकी दृष्टिका स्तम्भन होता है।

## सर्पको कुण्डलाकार बनानेका मंत्र

बामं सुवर्णरेखाय गरुडाज्ञापयत्यतः ।
स्वाहान्तमन्त्रमुच्चार्य कुण्डलीकरणं कुरु ॥ ३२ ॥

'ॐ सुवर्णरेखाय गरुडाज्ञायति कुण्डलीकरणं कुरु२ स्वाहा ।' यह सर्पको कुण्डलाकार बनानेका मंत्र है ।

## सांपको घड़ेमें घुसानेका मंत्र

सप्रणवः स्वाहान्तो ठल ठल ठालेति संयुतं कुरुते ।
मन्त्रं घटप्रवेशं क्षणेन नागेश्वरस्यापि ॥ ३३ ॥
'ॐ ठ ल ठ ल ठा ला कुरु स्वाहा'

भा० टी०—यह मन्त्र नागोंके राजाको भी घड़ेमें घुसा देता है ।

## नागस्तम्भक रेखाका मंत्र

'ॐ ह्रां ह्रीं गरुडाज्ञा ठठेति तन्मुद्रया कृतां रेखाम् ।
भुजगो मरणावस्थो न लङ्घते तां कदाचिदपि ॥ ३४ ॥
"ॐ ह्रां ह्रीं गरुडाज्ञा ठ ठः"

भा० टी०—इस मन्त्रसे बनाई हुई रेखाको सांप मरता हुआ भी उलंघन नहीं करता ।

(८) खटिकाफणिदर्शन विधान—

कपिकच्छुकरसभावितखटिका प्रणवादिनीलपरिजप्ता ।
लेख्यस्तयोपदेशात्खटिकासर्पः शनेर्वारे ॥ ३५ ॥

भा० टी०—खड़िया मिट्टीको कौंचके रसमें भावना देकर उसको निम्नलिखित मंत्रसे मंत्रित करके उससे शनिवारको शास्त्रके उपदेशके अनुसार एक खड़ियाका सर्प बनावे ।

